



# ॥ ईशावास्य उपनिषद् ॥

## जिसका भाषाटीका

मध्यदेशी भाषा में बाबू जालिमसिंह निवासी ग्राम अकबरपुर जिला फ़ैजाबाद हेड पोस्टमास्टर नैनीताल व लखनऊ व पोस्टमास्टर जनरल रियासत ग्वालियरने पण्डित गङ्गादत्त जोशी और पण्डित रामदत्त जोशीकी सहायता से अनुवाद किया—

तिसको

श्रीमान् परमधार्म्मिक शुभगुणनिधान मुंशी प्रयागनारायणजीने सर्वलोकहितार्थ—

पहिली बार

लखनऊ

सुपरिंटेंडेंट बाबू मनोहरलाल भार्गव के प्रबन्धसे

मुंशी नवलकिशोर ( सी, आई, ई ) के यन्त्रालय में मुद्रित कराया

सन् १९०८ ई० ॥

# आदौ मङ्गलाचरणम् ॥

श्रीगणेशाय नमः ॥ वन्दे शैलसुतापतिम्भयहरं मोक्षप्रदं प्राणिनां मोहध्वान्तसमूहभञ्जनविधौ प्राभास्करं चान्वहम् । यद्बोधोदयमात्रतः प्रविलयं विघ्नस्य शैलव्रजा यान्त्येवाखिलसिद्धयः प्रतिदिनं चाद्यन्तहीनं परम् ॥ १ ॥

यन्ध्यायन्ति मुनीश्वराः प्रतिदिनं संयम्य सर्वेन्द्रियाण्यर्वाक् तीर्थजलाभिषिक्तशिरसो नित्यक्रियानिर्वृताः । षट्चक्रादिविचारसारकुशला नन्दन्ति योगीश्वराः तं वन्दे परमात्मरूपमनघं विश्वेश्वरं ज्ञानदम् ॥ २ ॥

दो० करौं बन्दना ब्रह्मको । जो अनन्त निजरूप ॥
जेहिजानेजगभ्रमसकल । मिटै अन्धतम कूप ॥
नाम रूप जामें नहीं । नहीं जाति अरु भेद ॥
सो मैं पूरण ब्रह्म हूं । रहित त्रिविध परिछेद ॥
ब्रह्मभाग जो उपनिषद । ताका करूं विचार ॥
भाषामें तिस अर्थको । लखै सकल संसार ॥
सन्त संगसे जो लख्यो । सो मैं करूं बखान ॥
परमानन्द सहाय ते । जाने सकल जहान ॥
पुरी अयोध्या के निकट । अकबरपुर है गांव ॥
जन्मभूमि मम जान तू । जालिमसिंहहि नांव ॥

यह संसार असार महाअपार समुद्र है, इस के पार होने के लिये उपनिषद् अद्भुत अलौकिक अद्वितीय नौका है, जिस में बैठकर असंख्य सज्जन मुमुक्षुजन विना प्रयासही ऐसे दुस्तर सागरके पार होगये हैं, और होते जाते हैं, और भविष्यत्काल में होंगे, जो मुमुक्षुजन हैं उनके हितार्थ यह भाषा टीका रचीगई है।

इसटीका में पहिले मूलमन्त्र है, फिर पदच्छेद है, फिर वामहस्त की ओर संस्कृत अन्वय दिया है, और दक्षिण हस्तकी ओर पदार्थ लिखा है, यदि वामतरफ का लिखा हुआ ऊपर से नीचेतक पढ़ाजावे तो उत्तम संस्कृत मिलेगा, और यदि दक्षिण हस्तके तरफवाला पढ़ाजावे तो पूरा अर्थ मन्त्रका मध्यदेशीय भाषा में मिलेगा, और यदि बायेंतरफ से दाहिने तरफ को पढ़ाजावे तो हरएक संस्कृत पदका अर्थ भाषा में मिलैगा, जहांतक होसका है, प्रत्येक संस्कृत पदका अर्थ विभक्तिके अनुसार लिखागया है, इस टीका के पढ़नेसे संस्कृत विद्याका भी अभ्यास होगा, इस टीका में मूलका कोई शब्द छूटने नहीं पाया है, और मन्त्रका पूरा २ अर्थ उसीके शब्दोंहीं से सिद्ध कियागयाहै, अपनी कल्पना कुछ नहीं कीगई है, हां कहीं कहीं ऊपरसे संस्कृत पद मन्त्र के अर्थ स्पष्ट करनेके लिये रखागया है, और उसपदके प्रथम यह + चिह्न लगा दिया गयाहै, ताकि पाठकजनोंको विदित होजावै कि यह पद मूलका नहीं है । इस टीकाको बाबू जालिमसिंह निवासी ग्राम अकबरपुर ज़िला फ़ैज़ाबाद हेड पोस्टमास्टर नैनीताल व लखनऊ व पोस्टमास्टर जनरल रियासत ग्वालियर सहित अत्यन्त सहायता पण्डित गङ्गादत्त ज्योतिर्विद निवासी मुरादाबादाभिधपत्तन और पण्डित रामदत्त ज्योतिर्विद निवासी अलमोड़ाख्य नगरके रचकर शुद्ध निर्मल हृदयाकाशवान् पुरुषों के चरणकमल में अर्पण करता है और आशा रखता है कि जहां कहीं अशुद्धताहो उससे टीकाकर्ता को सूचनाकरें ताकि अशुद्धता दूर होजावै ॥

# अथ ईशावास्योपनिषद् ॥

---

हरिः ॐ यजुर्वेदीयवाजसनेयसंहितायाम्
ईशावास्योपनिषत् तत्र आरम्भशान्तिः

मूलम् ॥

ॐ भद्रङ्कर्णेभिः शृणुयामदेवा भद्रम्पश्येमाक्ष-
भिर्यजत्राः स्थिरैरङ्गैस्तुष्टुवाᳩसस्तनूभिर्व्यशेम-
हिदेवहितंयदायुः ॥ १ ॥

पदच्छेदः

भद्रम् कर्णेभिः शृणुयाम देवाः भद्रम् पश्येम
अक्षभिः यजत्राः स्थिरैः अङ्गैः तुष्टुवांसः तनूभिः
व्यशेमहि देवहितम् यत् आयुः ॥

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| यजत्राः = | हे पूजनकरने वालों की रक्षाकरनेवाले | +भवत् प्रसादात् = | तुम्हारी कृपा से |
| | | कर्णेभिः = | कानोंद्वारा |
| | | भद्रम् = | कल्याणको |
| देवाः = | देवताओ | शृणुयाम = | सुनैं हम |

+च = और
अक्षभिः = नेत्रोंद्वारा
भद्रम् = कल्याणको
पश्येम = देखैं हम
×च = और
स्थिरैः = स्थिर याने दृढ़
अङ्गैः = अंगोंकरके
×च = और
+स्थिराभिः = स्थिर याने दृढ़
तनूभिः = शरीरोंकरके
+युष्माकम् = आपकी
तुष्टुवांसः = सदा स्तुति करतेहुये
×वयं = हम
आयुः = आयुको
यत् = जोकि
देवहितम् = देवतों का हितहै याने यज्ञ दान आदिसेदेवतों का हित करनेवाला है
व्यशेमहि = प्राप्तहोवैं
×ॐशान्तिः शान्तिः शान्तिः = हमारे ताप त्रय की शान्तिहोवै अर्थात् आध्यात्मिक आधिभौतिक आधिदैविकरूप जो दुःखत्रय हैं उनका नाशहोवै

ॐहरिःॐ

मूलम् ॥

ईशावास्यमिदꣳसर्वं यत्किंचजगत्याञ्जगत् तेन त्यक्तेनभुञ्जीथा मागृधः कस्यस्विद्धनम् ॥ १ ॥

पदच्छेदः

ईशा वास्यम् इदम् सर्वम् यत् किञ्च जगत्याम्

जगत् तेन त्यक्तेन भुञ्जीथाः माग्रधः कस्यस्वित् धनम् ॥

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| यत्किञ्च | = जो कुछ | त्यक्तेन | = पृथक् होकरके |
| जगत्याम् | = जगत् बिषे | + स्वात्मानम् | = अपने आत्माको |
| जगत् | = नामरूपात्मक जगत् है | भुञ्जीथाः | = रक्षाकरै |
| + तत् | = सो | + च | = और |
| इदम् | = यह | कस्यस्वित् | = किसीके भी |
| सर्वम् | = सब | धनम् | = { विषय भोगरूपधनकी |
| ईशा | = ईश्वरकरके | माग्रधः | = आकांक्षा न करै |
| वास्यम् | = आच्छादित है | | |
| तेन | = तिससे यानी जगत् से | | |

ॐम्

## भावार्थ।

"ईशावास्यमिदꣳसर्वमिति" "उपनिषद्" में तीन पद हैं, उपनिषदें, "उप,, पदका अर्थ समीपताहै, या ऐक्यता है, और "नि" पद का अर्थ निश्चयहै, और "षद्" पदका अर्थ नाश या मुक्ति है तीनोंपदोंके मिलने से ऐसा अर्थ होताहै कि जो जीव और ब्रह्मके अभेदको विषयकरनेवाली ब्रह्मविद्या है, वह विद्वानों के जन्म मरण रूपी अनर्थको नाशकरके ब्रह्मको प्राप्त करती है, या बुद्धि के समीपस्थित ब्रह्म की प्राप्ति करनेवाली जो निश्चयकरके विद्या

है, उसीविद्याका नामही ब्रह्मविद्या है, वह ब्रह्मविद्या जिस ग्रन्थमें होवे, उस ग्रन्थका नाम उपनिषद् है, ब्रह्मविद्याका साधक होने के कारण लक्षणकरके ग्रन्थका नामभी उपनिषद्है और अज्ञात जो ब्रह्म है सो प्रत्यक्षादि प्रमाणों करके इस ग्रन्थका विषयहै, ब्रह्मविद्याद्वारा मुक्ति इसका फल है, और प्रतिपाद्य प्रतिपादक भाव इसका संबन्धहै, अर्थात् जीव ब्रह्मकी ऐक्यता प्रतिपाद्यहै और ग्रन्थ उसका प्रतिपादकहै, और विवेक, वैराग्य, समाधि, षट्सम्पति, और मुमुक्षता, ये चार ज्ञानके साधन हैं, इनहीं चारोंसाधनों करके संपन्न जो पुरुष है, वही इस ग्रन्थका अधिकारी है, और विषय, प्रयोजन, सम्बन्ध अधिकारी इन चारों का नामही अनुबन्धचतुष्टय है, और अनुबन्ध चतुष्टय होनेके कारण विद्वानों को यह ग्रन्थ स्वीकारही करने योग्य है, और ईश्वर प्रणीत होनेके कारण सर्व प्रमाणों से मुख्य प्रमाणता भी इसीहीकी ऋषियों ने मानी है, इसलिये मुमुक्षु पुरुषोंको उचित है कि इसी उपनिषद्के श्रवण मननका अभ्यास करें ॥ अब ग्रन्थका प्रारंभ करते हैं ॥ कोई एक स्थूल बुद्धिवाला जो कर्मी पुरुषहै ऐसा मानताहै कि "ईशावास्यं" इत्यादि जो मंत्र हैं, सो इषेत्वादि मन्त्रों की तरह मंत्रात्वहेतु होनेसे कर्मकाही प्रतिपादिक हैं ॥ जैसे "इषेत्वादि" मन्त्रों में मंत्रत्व हेतु है, और कर्म का प्रतिपादकत्वरूप साध्य भी है, तैसे ही ईशावास्यादि मंत्रों में भी मंत्रत्व हेतु है, इनको भी कर्मका प्रतिपादक मानो इस अनुमान करके कर्मी लोग, ईशावास्यादि मंत्रों को भी कर्मका प्रतिपादक मानते हैं, सो उनका मानना ठीक नहीं है, क्योंकि ईशावास्यादि जो मंत्रहैं, वे आत्माके यथार्थ स्वरूपको प्रकाशते हैं, और इसी उपनिषद् के अगले मंत्रों ने आत्मा के स्वरूपको शुद्ध, नित्यमुक्त, सर्वगत, पापसे रहित, कहा है, यदि इन मंत्रोंको कर्मका प्रतिपादक मानोगे तो इनके अर्थके

---

१ जैसे "इषेत्वा" इस मंत्र करके यज्ञमें पलाश की शाखा का छेदन कियाजाताहै १

साथ विरोध होगा, आत्मा शेष और मंत्र शेषीहोजायेंगे, जो जिसके लिये होता है वह शेष कहाजाता है, और दूसरा शेषी कहा जाता है जैसे "पुरोडाश" एक त्रिकोनरोट यज्ञ में यज्ञकर्म के लिये पकायाजाता है रोट, कर्मका शेष कहाजाता है, क्योंकि वह उत्पाद्य होताहै, अर्थात् उत्पन्न कियाजाता है, सो आत्मा ऐसा नहीं है, इसलिये कर्मका शेष नहींहै, इसलिये यह सिद्धहुआ कि इशावास्यादि मंत्रकर्मका बोधक नहीं हैं, परन्तु आत्मा के यथार्थ रूपको प्रतिपादन करते हैं, जो पुरुष आत्मा को अनेक मानता है, और कर्त्ता, भोक्ता, स्वर्गी, नर्की, मानता है, उसी को कर्मों में अधिकार है, जो पुरुष पूर्वोक्त रीतिसे विलक्षण अकर्ता, अभोक्ता, एक, व्यापक, असंग मानताहै, उसको कर्मों में अधिकार नहींहै, उसीको उपनिषद् के अवलोकन में अधिकार है ॥ अब इशावास्य मन्त्रके भावार्थको लिखतेहैं ॥ गुरु या ज्ञानी मुमुक्षु या शिष्य प्रति कहता है हे प्रियदर्शन ! यह तत्पदकालक्ष्य स्वरूप ईश्वर करके नानाप्रकारकी प्रतीतियों का विषयभूत संपूर्ण जगत् आछादित है, अर्थात् व्याप्त है ॥ और जो कुछ ईश्वर ने तुझको दिया है, उसको स्वीकारकरके किसी के धनकी इच्छा मतकर। न कर्म्मणानप्रजयाधनेनत्यागेनैकेअमृतत्वमान शुरिति ॥ न कर्म्मों करके न प्रजा करके न धन करके कोई मोक्षको प्राप्त होता है, किंतु इनके सबके त्याग से ही मोक्ष मिलताहै, श्रुति भी कहती है, कि पुत्र वित्तलोक लोकान्तर की इच्छा को त्याग करके मुमुक्षु ज्ञान होने पर संन्यस्त आश्रम को ग्रहण करे, यह मंत्र केवल ज्ञानी संन्यासी के लिये है, क्योंकि वह अपने आत्माको सब में और सबको अपने आत्मा में देखता है, उसके अन्तःकरण में जगत्भाव आत्मा से विमुक्त नहीं रहता है ॥

---

यह प्रथम मंत्रका उपदेश उत्तम अधिकारी मुमुक्षु के लिये है ॥

मूलम् ॥

कुर्व्वन्नेवेहकर्म्माणि जिजीविषेच्छतंसमाः
एवन्त्वयिनान्यथेतोऽस्ति नकर्म्मलिप्यतेनरे ॥ २ ॥

पदच्छेदः

कुर्व्वन् एव इह कर्माणि जिजीविषेत् शतम् समाः एवम् त्वयि न अन्यथा इतः अस्ति न कर्म्म लिप्यते नरे ॥

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| इह | = इससंसार में | अन्यथा | = और कोई उपाय |
| कर्माणि | = निष्काम कर्मों को | न | = नहीं |
| एव | = अवश्यही | अस्ति | = है |
| कुर्वन् | = करते हुये | एवम् | = इस प्रकार करते हुये |
| शतम् | = सौ | त्वयि | = तुझ |
| समाः | = वर्ष | नरे | = मनुष्य बिषे |
| जिजीविषेत् | = जीनेकी इच्छाकरै | कर्म | = कर्म्म |
| | | न | = नहीं |
| इतः | = इसके सिवाय | लिप्यते | = लिपायमान होगा |

नोट–लिप्यते यह वर्तमान काल है परन्तु अर्थ भविष्यत्काल काही देताहै और इस मन्त्र का उपदेश मध्यमाधिकारी मुमुक्षु के प्रति है ॥ २ ॥

भावार्थ।

कुर्वन्नेवेहेति॥ जो पुरुष धन का अभिलाषी है, और ईश्वर के जानने में भी असमर्थ है, उसका त्याग में अधिकार नहीं, उसके प्रति श्रुतिकर्महीं करनेका उपदेशकरती है॥ इहेति॥ इसमृतलोक मेंअधिकारी पुरुष नित्यकर्म जो अग्निहोत्र और सन्ध्यादिकहैं,उन को करता हुवा और फलकी अभिलाषा से रहितहोताहुवा सौ वर्ष तक जीनेकी इच्छा करे,हे शिष्य! इसप्रकार जब तू कर्मकरेगा तब तू कर्म के बंधन में नहीं पड़ेगा,अर्थात् कियेहुये कर्म तुझको जन्ममरणरूपी संसार में नहीं बांधेंगे,किंतु अन्तःकरणके शुद्धि के हेतु होवेंगे और अन्तःकरण के शुद्धि होनेपर ज्ञानकी प्राप्ति होगी और ज्ञानद्वारा मुक्ति को तू प्राप्त होगा इसलिये स्ववर्णाश्रम के कर्मोंका अनुष्ठान करना उचित है, गृहस्थ पुरुषको उनका त्याग उचित नहीं है॥ २॥

मूलम्॥

असुर्य्यानामतेलोका अन्धेनतमसावृताः
तांस्तेप्रेत्याभिगच्छन्ति येकेचात्महनोजनाः ३॥

पदच्छेदः

असुर्य्याः नाम ते लोकाः अन्धेन तमसा आवृताः
तान् ते प्रेत्य अभिगच्छन्ति ये के च आत्महनः जनाः

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| +ये | जो | आवृताः | आवृत हैं |
| लोकाः | लोक | ते | वे |
| अन्धेन | अदर्शनात्मक (अति) | असुर्य्याः | असुरोंकेसमान |
| तमसा | अज्ञान से | नाम | प्रसिद्ध हैं |
| | | च | और |

| | |
|---|---|
| ये = जो | जनाः = जनहैं |
| के = कोई | ते = वे |
| आत्महनः = आत्महत्यारे याने अपनेआत्माकोनहीं उद्धार करनेवाले | तान् = उन लोकों को |
| | प्रेत्य = मरकरके |
| | अभिगच्छन्ति = प्राप्त होते हैं |

भावार्थ ।

असूर्या नामतेलोकेति॥ यह तीसरामंत्र अज्ञानी कर्मियों का निंदाकरता है ॥असूर्याइति ॥ सुष्ठुरमंतेइतिसुरा ॥ भलीप्रकारसे जो आत्मामें रमणकरैं व क्रीड़ाकरैं,उनकानाम सुराहै,वही आत्माराम कहेजाते हैं, उनसे जो भिन्न विषयोंमें रमण करनेवाले हैं,वे असुरकहेजाते हैं,उनके कर्मोंसे उत्पन्न हुये जो लोकहैं,औरजिनमें वे जाकर भोगते हैं, वे असुर लोक कहे जाते हैं,लोककाअर्थ यहां योनि है,अर्थात् कामुक कर्मोंके करनेवाले कूकर सूकरादि योनियोंमें जाते हैं,और वेदविहित कर्मोंके करनेवाले देवतादि योनियोंमें जाकर शरीर को धारण करते हैं, और उन योनियोंमें कर्मों के फलको भोगते हैं,ये सब असुर कहेजाते हैं, क्योंकि आत्मा का अज्ञानरूपी जो तम है, उस करके उनके चित्त आछादित होते हैं, वे आत्मा के ज्ञानसे शून्य होने के कारण संसारचक्र में भ्रमते ही रहते हैं,अर्थात् एक शरीर को त्यागकर दूसरे शरीर में दूसरे से फिर तीसरे में जातेहैं, इसप्रकार घटी यंत्रकी तरह उनका चक्र चलताही रहता है, वास्तव में वे आत्महत्यारे हैं, वे आत्माका हनन करते हैं ॥ ३ ॥ अपने अज्ञान करके अजर अमर आत्माको जरामरणादि धर्मोंवाला मानते हैं, और इसी से

बार २ जन्म मरणको प्राप्तहोतेहैं यही आत्मा हननहै (प्र०) देवयो-
नियों से इतर योनि को असुर कहना चाहिये क्योंकि वह निषि-
द्धकर्मोंके करने से मिलतीहै, देवयोनि तो बड़े भारी पुण्य कर्मों
से मिलती है, उसको असुरयोनि कहना उचित नहीं है, (उ०)
शुभ कर्मों के करने से देवयोनि की प्राप्ति होती है इसमें कोई
संदेह नहीं, परंतु वह देवयोनि केवल विषय भोगोंके लियेही हो-
तीहै, आत्मज्ञानकी प्राप्तिके लिये नहीं होती है, इसीवास्ते दे-
वता भी सब महान् भोगी होतेहैं आत्मज्ञान से शून्य होते हैं,
अनेक कुकर्मों को करते हैं और अपने शरीर से गिरकर फिर
छोटी योनियों में जाते हैं, इसीसे देवयोनिको भी असुर योनि
कहाहै ॥ ३ ॥

नोट–इस मंत्रका उपदेश सकामकर्मियों के निंदाके प्रति है॥

मूलम् ॥

अनेजदेकम्मनसो जवीयोनैतद्देवा आप्नुवन्पूर्व-
मर्शत् तद्धावतोऽन्यानत्येति तिष्ठत्तस्मिन्नपोमात-
रिश्वादधाति ॥ ४ ॥

पदच्छेदः

अनेजत् एकम् मनसः जवीयः न एतत् देवाः
आप्नुवन् पूर्वम् अर्शत् तत् धावतः अन्यान् अ-
त्येति तिष्ठत् तस्मिन् अपः मातरिश्वा दधाति ॥

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| एतत् | = यह आत्मा | तिष्ठत् | = विकाररहितहै |
| अनेजत् | = अचलहै | एकम् | = अद्वैतहै |

मनसः = मनसे
जवीयः = आगे जानेवालाहै
पूर्वम् = पहलेसेही
अर्शत् = गयाहुवाहै
+ यत् = जिसको
देवाः = चक्षुरादि इन्द्रिय अभिमानीदेवताभी
न = नहीं
आप्नुवन् = प्राप्तहोते हैं
तत् = वही आत्मा
धावतः = शीघ्र चलतेहुये
अन्यान् = औरोंको यानी मनआदिकों को
अत्येति = उल्लंघन करता है यानी पीछे छोड़ देता है
+ च = और
तस्मिन् = उसी चेतन आत्मा बिषे
मातरिश्वा = सूत्रात्मा प्राण वायु
अपः = अग्नि आदित्य आदि और सबप्राणियों के ज्वलन दहन आदि सब कर्मों को
दधाति = धारण करता है याने सबको अपने अपने कर्मों बिषे प्रेरणा करता है

भावार्थ ।

" अनेजदेकमिति " (प्र०) जिस आत्मा के स्वरूप के अज्ञान से अज्ञानीलोक जन्म मरणरूपी संसारको प्राप्तहोते हैं और ज्ञानीलोक जिस आत्मा के स्वरूप के ज्ञानसे मुक्तहोजातेहैं तिस आत्माका स्वरूप कैसा है (उ०)॥ अनेजत् ॥ वह आत्मा चलनादि

क्रियोंसे रहित है,सारे जगत् में एकही है, नाना नहीं है,शरीरों के भेदसे भी भेद रहित है,मनसे भी वेगवालाहै,(प्र०) आपने आत्मा को"अनेजत्"याने क्रियासेरहित पूर्व कहा,अब आप उसको मनसे भी अतिवेगवाला अर्थात् क्रियावाला कहते हैं,एकमेंही दो विरोधी धर्म कैसे रहसक्ते हैं (उ०) विरोध नहीं आताहै क्योंकि जो आत्मा निरुपाधिक है अर्थात् अन्तःकरणादि उपाधियों से रहित है,वह व्यापकहै,और वह क्रिया से रहित ध्रुव है,और अन्तःकरणादि, उपाधियों में प्रतिबिंबित जो विशेष चेतनहै,वह जीवात्माहै,उसमें अन्तःकरणके साथ संबंध होने से क्रिया प्रतीत होती है और इसलिये उपाधि के संबन्ध से क्रियावाला कहाजाता है, मन सङ्कल्प करके देशांतर लोकांतरको क्षणमात्र में प्राप्त होताहै,और आत्मा व्यापक होनेसे वहां पर प्रथमहीं प्राप्तहै,इसीकारण मंत्र ने उसको मनसे भी अधिक वेगवाला कहाहै , (प्र० ) मनकरके रूपादिकों का प्रत्यक्ष नहीं होताहै पर चक्षुरादिकों करके उनका प्रत्यक्ष होताहै तैसे ही आत्माका प्रत्यक्ष भी चक्षुरादिकों करके क्या न होनाचाहिये (उ०) ॥देवा॥ चक्षुरादि इन्द्रियकरके आत्मा प्राप्त नहीं होसका है,जैसे मनमें स्थित मनका जो परिमाण है, तिसका मन करके ग्रहण नहीं होताहै,तैसे ही मनमें अनुगत आत्मा का भी मन करके ग्रहण नहीं होताहै,और जैसे चक्षु इन्द्रिय के गोलक में स्थित जो अंजन है तिसका प्रत्यक्ष चक्षु इन्द्रिय करके नहीं होताहै, तैसे चक्षुमें अनुगत आत्माका भी चक्षुकरके प्रत्यक्ष नहीं होताहै , (प्र० ) जिस आत्माका प्रत्यक्ष मन और चक्षुकरके नहीं होता है, वह असत् होगा ( उ० ) वह असत्य नहीं, किंतु सद्रूपहीहै, क्योंकि वह आत्मा व्यापक होने के कारण मन आदिकों से प्रथमहीं प्राप्तहै, और जहां मन इन्द्रियादिक दौड़कर प्राप्तहोते हैं,वहां वह उनसे प्रथमहीं प्राप्त रहता है, और चेतन आत्मामें मातरिश्वा जो समष्टी प्राणोंका अभिमानी हिरण्यगर्भहै, वह चेतनद्वारा ब्रह्म होकर जगत् और रूपादिकों को

कर्त्ता है और उनको और संपूर्ण जीवों को विभागकरके स्थापन करताहै, तात्पर्य यहहै कि संपूर्ण कार्य करण संघात का व्यापार बिना अधिष्ठान चेतन के नहीं होसक्ताहै ॥

नोट–आप्नुवन्भूतकालहै परन्तु अर्थ वर्त्तमानकाल का देताहै ॥

मूलम् ॥

तदेजति तन्नैजति तद्दूरे तद्वदन्तिके तदन्तरस्यसर्वस्य तदु सर्वस्यास्यबाह्यतः ॥ ५ ॥

पदच्छेदः

तत् एजति तत् न एजति तत् दूरे तद्वत् अन्तिके तत् अन्तः अस्य सर्वस्य तत् उ सर्वस्य अस्य बाह्यतः॥

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| तत् | सोई आत्मा |
| एजति | चलता है उपाधी करके |
| तत् | सोई आत्मा उपाधी बिना |
| न | नहीं |
| एजति | चलता है |
| तत् | सोई आत्मा |
| दूरे | अविद्वानों से दूर है |
| तद्वत् | वैसेही |
| अन्तिके | विद्वानों के समीप है |
| ×च | और |
| तत् | सोई आत्मा |
| अस्य | इस |
| सर्वस्य | संपूर्ण जगत् के |
| अन्तः | अभ्यन्तर बिषे स्थित है |
| उ | और |
| तत् | सोई आत्मा |
| अस्य | इस |
| सर्वस्य | सब जगत् के |
| बाह्यतः | बाहर है |

भावार्थ ।

"तदेजतीति" मंत्रों को आलस्य नहीं है यानी एकही वस्तु की बार २ बाधार्थ कहा करते हैं इसीहेतु से कहेहुये अर्थ को फिर मंत्र कहते हैं ॥ ईश्वररूप आत्मा वायुआदि उपाधि करके चलता प्रतीतहोता है, और ईश्वररूप आत्मा स्वभाव करके चलता नहीं है, क्योंकि वह अपने स्वभाव से क्रिया रहित है, वही ईश्वररूप आत्मतत्त्व अज्ञानियों को दूर प्रतीतहोता है, याने अज्ञान के कारण करोड़ों बरसों तकभी उनको प्राप्त नहींहोताहै, और वही ईश्वररूप आत्मा ज्ञानवानों को अतिसमीपहै, क्योंकि वह उनका अपना आप आत्मा है, वही ईश्वरात्मासंपूर्ण चराचर जगत् के अन्तर बाहर आकाश की तरह व्यापक है ॥ ५ ॥

मूलम् ॥

यस्तुसर्वाणिभूतान्यात्मन्येवानुपश्यति सर्वभूतेषुचात्मानं ततोनविचिकित्सति ॥ ६ ॥

पदच्छेदः

यः तु सर्वाणि भूतानि आत्मनि एव अनुपश्यति सर्वभूतेषु च आत्मानम् ततः न विचिकित्सति

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| तु | और |
| यः | जोज्ञानी पुरुष |
| सर्वाणि | सब |
| भूतानि | भूतोंको |
| आत्मनि | आत्मामें(यानी अपने में) |
| एव | निश्चयकरके |
| अनुपश्यति | देखता है |
| च | और |
| सर्वभूतेषु | सम्पूर्णभूतों में |
| आत्मानम् | आत्माको (यानीअपनेको) |

| | |
|---|---|
| ×अनुपश्यति = देखताहै | न = नहीं |
| +सः = वह | विचिकित्सति = सन्देह को प्राप्त होताहै याने संशय विपर्यय से रहितहुआ जीवन्मुक्त होताहै |
| ततः = इसप्रकारके दर्शन से | |

भावार्थ ।

"यस्तुसर्वाणीति"—अब आत्मज्ञानके फलकोकहते हैं ॥ जो विद्वान् ब्रह्मा से चीटी पर्यन्त संपूर्ण भूतोंको अर्थात् संपूर्ण प्राणियों को अपना आत्मा जानता है,और संपूर्ण भूतों में अपनेही आत्माको देखता है,अर्थात् मैंहीं संपूर्ण भूतों में स्थित हूं, वह किसी प्राणी की निंदा नहीं करताहै,निंदा वह कर्त्ताहै जो अपने से भिन्न दूसरे को देखता है, सो विद्वान् अपने से भिन्न किसी को भी नहीं देखताहै किंतु सबको अपना आत्मारूप करकेही देखताहै और जब अपने आत्मा की निंदा अज्ञानी पुरुष भी नहीं करता है तब ज्ञानवान् कैसे करैगा ॥ ६ ॥

मूलम् ॥

यस्मिन्सर्वाणिभूतान्यात्मैवाभूद्विजानतः
तत्रकोमोहः कःशोकएकत्वमनुपश्यतः ॥ ७ ॥

पदच्छेदः ॥

यस्मिन् सर्वाणि भूतानि आत्मा एव अभूत् विजानतः तत्र कः मोहः कः शोकः एकत्वम् अनुपश्यतः ॥

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| यस्मिन् | = जिसकाल में |
| विजानतः | = ज्ञानवान् को |
| सर्वाणि | = संपूर्ण |
| भूतानि | = भूत |
| आत्मा | = आत्मा |
| एव | = ही |
| अभूत् | = सिद्ध होताहै याने प्रतीत होताहै |
| तत्र | = तिस काल में |
| एकत्वम् | = एकत्व को याने अभेद |
| अनुपश्यतः | = देखनेवाले पुरुष को |
| कः | = कहां |
| मोहः | = मोह है |
| ×च | = और |
| कः | = कहां |
| शोकः | = शोकहै किन्तुमोह शोक रहित होता है ॥ |

## भावार्थ ।

"यस्मिन्सर्वाणीति"—जिस पूर्वोक्त अभेद ज्ञानी विद्वान् को प्राणीमात्र अपना आत्माही प्रतीति होनेलगता है,याने जब उसको ऐसा अनुभवहोताहै कि संपूर्ण प्राणियों का आत्मा मैं हीं हूं, तिस विद्वान् को न मोह है, न शोक है, क्योंकि उसकी मूलाविद्या आत्मविद्या करके नाशको प्राप्त होजाती है, और अविद्या के नाश होनेसे अविद्या के कार्य्य जो शोक मोहादिक हैं, वे भी सब उसके साथही नाशको प्राप्तहोजातेहैं, क्योंकि कारण के नाशसे कार्य का भी नाशही होजाताहै ॥ ७ ॥

नोट—अभूत् भूतकाल है परंतु अर्थ वर्त्तमान का देताहै ॥

## मूलम् ॥

सपर्य्यगाच्छुक्रमकायमव्रणमस्नाविरꣳशुद्ध मपापविद्धम् कविर्म्मनीषी परिभूःस्वयम्भूर्याथात थ्यतोऽर्थान्व्यदधाच्छाश्वतीभ्यः समाभ्यः ॥ ८ ॥

## पदच्छेदः

सः पर्य्यगात् शुक्रम् अकायम् अव्रणम् अस्ना विरम् शुद्धम् अपापविद्धम् कविः मनीषी परिभू स्वयम्भूः याथातथ्यतः अर्थान् व्यदधात् शाश्व तीभ्यः समाभ्यः ॥

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| सः | वहपूर्वोक्त आत्मा |
| पर्य्यगात् | व्यापक है |
| शुक्रम् | प्रकाशकहै |
| अकायम् | लिंगशरीर रहित है |
| अव्रणम् | छिद्ररहितहै |
| अस्नाविरम् | नाड़ी रहितहै |
| शुद्धम् | निर्मलहै |
| अपापविद्धम् | पापरहितहै |
| कविः | त्रिकाल दर्शी है |
| मनीषी | सर्वज्ञहै |
| परिभूः | सबके ऊ परहै |
| स्वयम्भूः | स्वयं वि द्यमान |
| च | और |
| शाश्वतीभ्यः | अनंतका लस्थायी |
| + सःएव | वही |

| | |
|---|---|
| समाभ्यः = ब्रह्माआदि प्रजापतियों के लिये | अर्थान् = अग्निहोत्रादिकर्मों को |
| याथातथ्यतः = यथा उचित | व्यदधात् = विधानकरता भया ॥ |

भावार्थ ।

सपर्य्यगाच्छुक्रमिति ॥ प्र० ॥ पूर्व्व जो कहाहै कि यह सम्पूर्ण जगत् ईश्वरकाही स्वरूप है ॥ इसप्रकार जो जानता है उसके आवरण और विक्षेप दूर होजातेहैं, सो वार्त्ता नहीं बनती है, क्योंकि ॥ ईश्वरः शरीरवान् आत्मत्वात् जीवत् ॥ ईश्वर भी शरीर वाला है आत्मत्व के कारण जीवकी तरहहै ॥ जैसे जीव में आत्मत्व है और शरीरवाला है तैसे ईश्वर में भी आत्मत्वहै, इस लिये वह भी शरीरवाला है ॥ उ० ॥ जिस आत्मत्व हेतु से तुम ईश्वरको शरीरवाला सिद्ध करते हो सोई तुम्हारा हेतु सत् प्रतिपक्ष है, जिस हेतुके साध्य के अभावका साधक दूसरा हेतु विद्यमानहो वह हेतु सत्प्रतिपक्ष कहाजाता है, सो तुम्हारे साध्यके अभावका साधक दूसरा हेतु विद्यमान है, इसलिये यह तुम्हारा हेतु सत्प्रति पक्ष याने व्यभिचारी है ॥ ईश्वरः शरीराऽभाववान् व्यापकत्वात् आकाशवत् ॥ जैसे आकाश व्यापक है, और उसमें शरीरका अभाव है, तैसेही ईश्वर भी व्यापक है, और उसमें शरीरका अभाव है, यह व्यापकत्व हेतुही शरीर के अभावका साधक है, इसलिये तुम्हारा हेतु व्यभिचारी है, और व्यभिचारी होने से अपने साध्यके सिद्ध करने में असमर्थ है, और मंत्र भी ईश्वरके शरीर के अभाव को कहकरके ईश्वरके स्वरूप को दिखाताहै ॥ सपर्य्यगात्॥ पूर्व्वोक्त रीति से ईश्वरात्मा

सर्व ओर से प्राप्त है, याने आकाशवत् व्यापक है, अब आगे तिसी ईश्वरात्मा के विशेषणों को मंत्र कहता है ॥ शुक्रम ॥ वह शुद्ध है, अर्थात् प्रकाशमान है ॥ अकायम् ॥ वह लिंग शरीरसे रहित है ॥ अव्रणम् ॥ वह छिद्रसे रहितहै ॥ अस्नाविरं ॥ वह नाड़ी रहितहै ॥अव्रणम्॥ और अस्नाविरं॥ इन दो विशेषणों करके मन्त्रने ईश्वरके स्थूल व लिंग शरीरका निषेध किया है, याने ईश्वर का न तो लिंग शरीर है, और न स्थूल शरीर है, ॥ अपापविद्धं ॥ वह धर्माऽधर्मादि पापों से भी रहित है, याने अविद्या मल से रहित है, ऐसा कहने से कारण शरीर का मन्त्रने निषेध कियाहै ॥ कविः ॥ यह सबका द्रष्टा है ॥ मनीषी ॥ मनादिकोंका प्रेरकहै याने जाननेवालाहै अर्थात् सर्वज्ञ है ॥ परिभूः ॥ नानारूपों करके सर्वओर से प्रकाशमान होरहा है, या सर्व के ऊपर है, याने मालिक है ॥ स्वयंभूः ॥ यह स्वतः सिद्धहै, अर्थात् उसका कारण कोई नहीं है और आप सब का कारण है ॥ शाश्वतीभ्यः ॥ निरन्तर है ॥ समाभ्यः ॥ संवत्सर नाम प्रजापतियों के लिये ॥ याथातथ्यतः ॥ यथा उचित साध्य साधनरूप करके अर्थात् चेतन अचेतनरूप करके ॥ व्यदधात् ॥ नाना प्रकार के पदार्थों की कल्पना को करता भया ॥ इस मन्त्रमें यथार्थ रूपसे ईश्वरके स्वरूप का निरूपण किया है ॥ ८ ॥

मूलम् ॥

अन्धं तमः प्रविशन्ति येऽसम्भूतिमुपासते ॥
ततोभूयइवते तमोयऽउसम्भूत्याᳫं रताः ॥ ९ ॥

पदच्छेदः

अन्धम् तमः प्रविशन्ति ये असम्भूतिम् उपासते
ततः भूयः इव ते तमः ये उ सम्भूत्याम् रताः ॥

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| ये | जो कोई |
| असम्भूतिम् | प्रकृतिको |
| उपासते | उपासना करते हैं |
| + ते | वे |
| अन्धम् | अदर्शनात्मक |
| तमः | अज्ञान विषे |
| प्रविशन्ति | प्रवेशकरते हैं याने गिरते हैं |
| उ | और |
| ये | जो कोई |
| सम्भूत्याम् | कार्यब्रह्म हिरण्यगर्भविषे |
| रताः | रतहैं |
| ते | वे |
| ततः | उससे भी |
| भूयःइव | अधिकतर |
| तमः | अन्धकार याने अज्ञान विषे |
| +प्रविशन्ति | प्रवेश करते हैं ॥ |

## भावार्थ ।

ज्ञान के प्रकरण को समाप्त करके अब इस बातको दिखलाते हैं कि जो पुरुष पूर्वोक्त आत्मतत्त्व को नहीं जानता है, और संन्यास में भी जिसका अधिकार नहीं है, किंतु संसारसे अत्यन्त प्रीति दिखलानेवाला है, उसके प्रति जो कामुक कर्म करना और भिन्न भाव से देवता की उपासना करना कहाहै उन दोनों की मंत्र निंदा करता है ॥ अंधमिति ॥ जो धनके अभिलाषी अज्ञानी अविद्याकी अर्थात् ज्योतिष्टोमादिरूप कर्म की उपासना को करते हैं वे अहंममाभि मानरूपी संसारको प्राप्त होते हैं ॥प्र०॥ यदि कर्म्मों की उपासना करने से संसार की प्राप्ति होती है तब फिर कर्मों का त्याग करके देवताओं की उपासना करनी चाहिये अथवा ॥ अहंब्रह्मास्मि ॥ ऐसी उपासना करनी चाहिये ॥ उ० ॥

जो कर्मों के त्यागी अज्ञानी कर्मोंको त्याग करके देवताओं की उपासनामें प्रीतिवाले हैं, और जो आत्मा के साक्षात्कार बिना मुखसे "अहंब्रह्मास्मि" ऐसा कहते हैं, वे दोनों पूर्वोक्त अहंममाभिमानरूप संसारसे भी अधिक तर अहंममाभिमानरूप तमको प्राप्तहोते हैं ॥ ९ ॥

मूलम् ॥

अन्यदेवाहुः सम्भवादन्यदाहुरसम्भवात् इति शुश्रुमधीराणांयेनस्तद्विचचक्षिरे ॥ १० ॥

पदच्छेदः

अन्यत् एव आहुः सम्भवात् अन्यत् आहुः असम्भवात् इति शुश्रुम धीराणाम् ये नः तत् विचचक्षिरे ॥

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| सम्भवात् | सम्भूति करके | ये | जो कोई |
| अन्यत् एव | औरही | नः | हमारेलिये |
| + फलम् | फल | तत् | उस सम्भूति और असम्भूति के फलको |
| आहुः | कहते हैं | विचचक्षिरे | कहतेभये |
| च | और | + तेषाम् | तिन |
| असम्भवात् | असम्भूति करके | धीराणाम् | धीरपुरुषों के |
| अन्यत् | औरही | + वचनम् | वचनको |
| + फलम् | फल | | |
| आहुः | कहते हैं | | |

| | |
|---|---|
| इति = इसप्रकार | श्रवण किया |
| शुश्रुम = हमलोगोंने | है ॥ |

भावार्थ।

अन्यदेवाहुरिति ॥ प्र० ॥ कर्म और उपासना ये दोनों पुरुषों को करनी उचित हैं सो दोनों की आप निंदा करते है, तब फिर दोनों का कुछ भी फल नहीं होगा ॥ उ० ॥ दोनोंका फल भिन्न भिन्न है ॥ अन्यदेव ॥ देवताकी उपासनाका फल देवलोक की प्राप्ति है, और कामुक कर्मोंके करने का फल पितृलोक की प्राप्ति है, और निष्काम कर्मोंके करने का फल चित्तकी शुद्धिद्वारा आत्मज्ञानकी प्राप्ति है ॥ तीनों फल एक दूसरे से श्रेष्ठ हैं, याने पित्रलोकसे श्रेष्ठ देवलोक है, और देवलोकसे श्रेष्ठ आत्मज्ञान है, क्योंकि इसके द्वारा मुक्ति होती है ॥ १० ॥

मूलम् ॥

सम्भूतिञ्चविनाशञ्चयस्तद्वेदोभयथं सहविनाशेन मृत्युन्तीर्त्वासम्भूत्यामृतमश्नुते ॥ ११ ॥

पदच्छेदः

संभूतिम् च विनाशम् च यः तत् वेद उभयम् सह विनाशेन मृत्युम् तीर्त्वा सम्भूत्या अमृतम् अश्नुते ॥

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| यः | = जो कोई | च | = और |
| तत् | = उस | विनाशम् | = असम्भूतिको |
| उभयम् | = दोनों | सह | = एकही |
| सम्भूतिम् | = सम्भूति | वेद | = जानता है |

| | |
|---|---|
| सः = वह | तीर्त्वा = तर करके |
| विनाशेन = असंभूति-द्वारा | असंभूत्या = सम्भूतिद्वारा |
| मृत्युम् = मृत्यु को | अमृतम् = अमरभावको |
| | अश्नुते = प्राप्त होताहै। |

## भावार्थ।

विद्यांचाविद्यांचेति ॥ पूर्वले मन्त्र में कर्म और देवताकी उपासना का पृथक् २ फल कहा है, अब इस मन्त्र में दोनों के समुच्चय के फल को कहते हैं ॥ विद्यांचविद्यांचेति ॥ जो पुरुष देवताकी उपासना और कर्मोंको एक साथही करताहै वह कर्म करके मृत्युको उत्क्रमण करता है, और देवताकी उपासना कर के अमरभाव उपास्यरूप देवताको प्राप्त होताहै ॥ ११ ॥

नोट—असंभूति प्रकृति को कहते हैं उसका उपासक प्रकृतिविषे लय होता है, इसलिये वह जन्म मरण भावसे अमर समझा गया है = सम्भूति हिरण्यगर्भ को कहते हैं उसका उपासक अणिमा आदि सिद्धियोंको प्राप्त होताहै, इसलिये वह भी जन्म मरणभावसे रहित समझागयाहै ॥ ११ ॥

## मूलम् ॥

अन्धन्तमः प्रविशन्तियेऽविद्यामुपासते ततो भूयइवतेतमोऽउविद्यायाछंरताः ॥ १२ ॥

## पदच्छेदः

अन्धम् तमः प्रविशन्ति ये अविद्याम् उपासते ततः भूयः इव ते तमः ये उ विद्यायाम् रताः ॥

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| ये | = जो कोई अविवेकी पुरुष |
| अविद्याम् | = अविद्या के आश्रय अग्नि होत्रादि सकाम कर्मों को |
| उपासते | = स्वर्गादि फल के निमित्त उपासना करते हैं |
| + ते | = वे |
| अन्धम् | = अदर्शनात्मक |
| तमः | = अज्ञानावृत शरीर में |
| प्रविशन्ति | = प्रवेश करते हैं |
| उ | = और |
| ये | = जो कोई |
| विद्यायाम् | = सकामकर्म त्यागकरके केवल देवतों के भेद भाव उपासना विषे |
| रताः | = तत्पर हैं |
| ते | = वे |
| ततः | = उस अंधतम से भी |
| भूयः इव | = अत्यंत |
| तमः | = अन्धकारको |
| प्रविशन्ति | = प्राप्त होते हैं॥ |

भावार्थ।

अन्धंतमःप्रविशंतीति ॥ इस बारहवें मन्त्रमें व्याकृत अव्याकृत उपासना की निंदा करते हैं॥ अंधमिति ॥ अव्याकृत नामक जो जगत्का कारणी भूत प्रकृति है उसकी अज्ञ पुरुष उपासना करते हैं, और कहते हैं कि वह प्रकृति हमहीं हैं, वे अंधतम को अर्थात् अहंममाभिमानरूप अज्ञानको ही प्राप्त होतेहैं, और जो पुरुष संभूति की अर्थात् कार्यरूप हिरण्यगर्भकी उपासना करते

हैं, वे पूर्वोक्त तमसे भी अधिक अहंममाभिमानरूप संसार को प्राप्तहोते हैं ॥ इस मंत्र में जो असंभूति पद है, वह कारणरूप प्रकृति का वाचक है, और संभूति पद जो है वह कार्यरूप हि- रण्यगर्भ का वाचक है ॥ १२ ॥

मूलम् ॥

**अन्यदेवाहुर्विद्याया अन्यदाहुरविद्याया इतिशुश्रुमधीराणांयेनस्तद्विचचक्षिरे ॥ १३ ॥**

पदच्छेदः

अन्यत् एव आहुः विद्यायाः अन्यत् आहुः अवि- द्यायाः इति शुश्रुम धीराणाम् ये नः तत् विचचक्षिरे ॥

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| विद्यायाः | = विद्याका |
| अन्यत्एव | = औरही |
| + फलम् | = फल |
| आहुः | = कहते हैं |
| अविद्यायाः | = अविद्याका |
| अन्यत्एव | = औरही |
| + फलम् | = फल |
| आहुः | = कहते हैं |
| इति | = ऐसा |
| तेषाम् | = उन |
| धीराणाम् | = बुद्धिमान्पुरुषों के |
| + वचनम् | = वचनको |
| शुश्रुम | = हमने सुना है |
| ये | = जिन्होंने |
| नः | = हमारे लिये |
| तत् | = उसको याने कर्म्म और ज्ञानको |
| विचचक्षिरे | = उपदेश कियाहै |

भावार्थ ।

अन्यदेवाहुरिति ॥ अब इस मन्त्रमें संभूति असंभूति की उपासना से जो फल होताहै उस फल के भेदको कहते हैं ॥ सं

भवात् ॥ हिरण्यगर्भरूपी कार्य्य की उपासना से अणिमादि ऐ-श्वर्य्यकी प्राप्तिरूपी फल उपासिक को मिलता है, और अ-सम्भवात् ॥ व्याकृत की उपासना से प्रकृति में लयरूपी फल मि-लता है, वेदके वेत्ताधीर पुरुष इसप्रकार दोनोंके फलोंको भिन्न २ कथन करते हैं, ऐसा हमने वेदके वेत्ता जो आचार्य्य और वि-द्वान् हैं उनसे सुनाहै, मूलमें जो " सम्भव " पदहै वह कार्य-रूपी हिरण्यगर्भका वाचक है, और जो " असम्भव " पदहै वह कारणरूपी प्रकृति का वाचक है ॥ १३ ॥

मूलम् ॥

विद्याञ्चविद्याञ्चयस्तद्वेदोभयथंऽसह अविद्यया मृत्युन्तीर्त्वाविद्ययामृतमश्नुते ॥ १४ ॥

पदच्छेदः

विद्याम् च अविद्याम् च यः तत् वेद उभयम् सह अविद्यया मृत्युम् तीर्त्वा विद्यया अमृतम् अश्नुते ॥

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| च | और |
| यः | जो कोई |
| विद्याम् | विद्या याने देवताओंकी अभेद उपासना |
| च | और |
| अविद्याम् | अविद्या याने अग्निहोत्रादि निष्कामकर्म |
| तत् | उन |
| उभयम् | दोनोंको |
| सह | एकही पुरुष करके अनुष्ठानकरने योग्य |

वेद = जानताहै
+ सः = वह पुरुष
अविद्यया = { अविद्याद्वारा यानै कर्म्मों द्वारा
मृत्युम् = मृत्यु को
तीर्त्वा = तरकरके

विद्यया = { विद्याद्वारा यानै अहं ग्रह उपास ना द्वारा
अमृतम् = अमरभावको
अश्नुते = प्राप्त होताहै॥

भावार्थ ।

संभूतिंचेति ॥ पूर्वोक्त दोनों उपासना के अब फल को मन्त्र दिखाताहै ॥ सम्भूतिंच ॥ वास्तव में यह पद असम्भूति है, इसमें अकार का लोप होगया है, असम्भूति नाम अव्याकृत प्रकृति का है, वहा संपूर्ण जगत् का मूल कारण है, और विनाश नाम नाश को प्राप्त होनेवाले हिरण्यगर्भका है, वह प्रकृति का कार्य है, जो पुरुष पूर्वोक्त प्रकृति की और हिरण्यगर्भकी उपासना एक साथ ही करना उचित समझता है और करता है तो वह उपासिक हिरण्यगर्भ की उपासनासे अनैश्वर्यरूप दोषों से तरता है, और प्रकृति की उपासनासे प्रकृति में लयरूप अमरभाव को प्राप्त होताहै ॥ १४ ॥

मूलम् ॥

हिरण्मयेन पात्रेण सत्यस्यापिहितं मुखम् तत् त्वम्पूषन्नपावृणु सत्यधर्म्माय दृष्टये ॥ १५ ॥

पदच्छेदः

हिरण्मयेन पात्रेण सत्यस्य अपिहितम् मुखम् तत् त्वम् पूषन् अपावृणु सत्यधर्म्माय दृष्टये ॥

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| पूषन् | = हे पोषणकर्त्ता सूर्य | पात्रेण | = पात्रकरके |
| सत्यस्य | = सत्य परमात्माके | अपिहितम् | = आच्छादित है |
| तत् | = उस | त्वम् | = तू |
| मुखम् | = द्वारको | सत्यधर्माय | = मुझसत्यधर्म्मा के |
| × यत् | = जो | दृष्टये | = दर्शनके अर्थ |
| हिरण्मयेन | = तेजोमय | अपावृणु | = खोलदे |

भावार्थ ।

हिरण्मयेनेति ॥ पूर्वले मन्त्र में "अविद्यायामृत्युंतीर्त्वाविद्ययाऽमृतमश्नुते" उस समुच्चय उपासना करके सूर्य्य मण्डल में स्थित जो पुरुष है उसी की प्राप्ति उस उपासक को होती है ॥ जिसकालमें उपासक पुरुष अपने शरीरको त्याग करके इसलोक से सूर्य्यमण्डल को जाता है तब वहां सूर्य्यमण्डलस्थ पुरुष से प्रार्थना करता है ॥ हिरण्मयेनेति ॥ हे पूषन्! हे जगत् के पालन करनेहारे! आपकृपा करके सत्य परमात्मा के द्वारको जो आपके तेजोमय पात्रसे आच्छादितहै मुझ सत्य धर्मावलम्बी के दर्शनार्थ खोल दीजिये, मैं आपका सेवक हूं, दूसरा अर्थ यह है हे जगत् के पालन करनेवाले! मेरे प्राप्ति का द्वार आपका मुख है, वह स्वर्ण की तरह प्रकाशमान पात्र करके आच्छादित है, सो तिस तेजको आप हटा लेवो तो मैं आपका दर्शन करूं मैंने सत्य धर्म को ग्रहण करके विधिपूर्वक आपकी उपासनाकी है, उसका फल अब मुझ सत्यधर्मावलम्बी को प्राप्त होना चाहिये, इस प्रकार उपासक सूर्य्यमण्डलमें जाकर सूर्य्यमण्डलस्थ पुरुष के आगे प्रार्थना करता है ॥ १५ ॥

मूलम् ॥

**पूषन्ने कर्षे यम सूर्य्य प्राजापत्य व्यूह रश्मीन् समूह । तेजो यत्ते रूपङ्कल्याणतमन्तत्ते पश्यामि योऽसावसौ पुरुषः सोऽहमस्मि ॥ १६ ॥**

पदच्छेदः

पूषन् एकर्षे यम सूर्य्य प्राजापत्य व्यूह रश्मीन् समूह तेजः यत् ते रूपम् कल्याणतमम् तत् ते पश्यामि यः असौ पुरुषः सः अहम् अस्मि ॥

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| पूषन् | = हे पोषण कर्त्ता |
| एकर्षे | = हे एकचलनेवाला |
| यम | = हे सर्वकेसंयम न कर्त्ता |
| सूर्य | = हे सर्व्वरसके स्वीकार कर्त्ता सूर्य |
| प्राजापत्य | = हे प्रजापति के पुत्र |
| + स्वान् | = अपने |
| रश्मीन् | = किरणों को |
| व्यूह | = अलगकर |
| × च | = और |
| तेजः | = तेजको |

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| समूह | = एकत्रकर |
| × तु | = ताकि |
| यत् | = जो |
| ते | = तुम्हारा |
| कल्याणतमम् | = कल्याण तम |
| रूपम् | = रूपहै |
| तत् | = तिसको |
| ते | = तुम्हारे |
| × प्रसादेन | = प्रसाद से |
| पश्यामि | = देखूं मैं |
| यःअसौ | = जो यह |
| × त्वयि | = तेरे बिषे |
| × परिपूर्णः | = परिपूर्ण |

| | |
|---|---|
| पुरुषः = पुरुष है | अहम् = मैं |
| सः = सोई | अस्मि = हूं |
| असौ = यह | |

भावार्थ ।

पूषन्नेति ॥ इस मन्त्र में भी बहुतप्रकार के विशेषणों करके उपासिक सूर्य्यमण्डलस्थ पुरुष को संबोधन करताहुआ प्रार्थना करताहै ॥ पूषन्नेति ॥ हे संपूर्ण जीवों के पोषण करनेवाले ॥ हे एका की गमन करनेवाले ! हे संपूर्ण जीवों के नियामक ! हे संपूर्ण लोकों को उनके कर्मों में प्रवृत्त करनेवाले ! हे प्रजापति के पुत्र ! आप अपने तेजोमय किरणों को समेट लो ता कि मैं आपका अतिशय कल्याणरूप को देखूं, मेरी और कोई याचना नहीं है, आप बिषे जो पूर्ण पुरुष स्थित है, वह मेराही स्वरूप है, याने मैं हीहूं ॥ १६ ॥

नोट–सूर्य्य भगवान् का उपासक सूर्य्य भगवान् की प्रार्थना मरते समय ऊपर कहेहुये प्रकार करताहै ॥

मूलम् ॥

वायुरनिलममृतमथेदं भस्मान्त ँ शरीरम् । ॐ क्रतो स्मर कृत ँ स्मर क्रतो स्मर कृत ँ स्मर ॥ १७ ॥

पदच्छेदः

वायुः अनिलम् अमृतम् अथ इदम् भस्मान्तम् शरीरम् ओम् क्रतो स्मर कृतम् स्मर क्रतो स्मर कृतम् स्मर ॥

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| अथ | = इसकालमेंयाने देहावसानसमय | वायुः | = प्राण वायु |
| | | * मम | = मेरा |

| | |
|---|---|
| अनिलम् = सूत्रआत्मा समष्टि प्राणको | + च = और |
| + च = और | क्रतो = हे मन |
| + मम = मेरा | ओम् = ॐकारको |
| अमृतम् = लिंगशरीर | स्मर = स्मरण कर |
| +स्वकारणम् = अपनेकारण तत्त्वको | × च = और |
| + प्राप्येत = प्राप्तहो | कृतम् = कियेहुये शु[illegible] कर्म्मों को |
| + च = और | स्मर = स्मरण कर |
| इदम् = यह | क्रतो = हे मन |
| शरीरम् = स्थूलशरीर | कृतम् = कियेहुये शु[illegible] कर्म्मोंको |
| भस्मान्तम् = अन्त भस्म भावको | स्मर = स्मरण कर |
| + भूयात् = प्राप्तहो | स्मर = स्मरण कर |

भावार्थ ।

मरणकाल में उपासक पुरुष सूत्रात्मा प्राण को इसप्रका[illegible] अनुसंधानयाने चिंतन करना चाहिये ॥ वायुरिति ॥ मेरे जो प्राण हैं सो अमरभावरूप वायु देवता में लीनहों मेरा जो यह स्थू[illegible] शरीर है सो अग्नि में हवन किया हुआ भावको प्राप्त हो [illegible] मन ! ॐकारके वाच्य ईश्वर को स्मरण कर, संपूर्ण शुभकर्म को स्मरण कर, हे मन सभल सावधानहो, परमात्मा में चि[illegible] लगा, इसीकाल के वास्ते तू कर्म उपासना और ज्ञान में प्रवे[illegible] हुआथा ॥ १७ ॥

नोट—सूत्रात्मा प्राणका उपासक मरते समय ऊपर कहेहु[illegible] प्रकार ॐकार को स्मरण करताहै ॥

मूलम् ॥

अग्ने नय सुपथा राये अस्मान् विश्वानि देव वयुनानि विद्वान् युयोध्यस्मज्जहुराणमेनो भूयिष्ठान्ते नम उक्तिं विधेम ॥ १८ ॥

पदच्छेदः

अग्ने नय सुपथा राये अस्मान् विश्वानि देव वयुनानि विद्वान् युयोधि अस्मत् जुहुराणम् एनः भूयिष्ठाम् ते नमउक्तिम् विधेम ॥

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| देव | हे प्रकाशात्मक देव, | अस्मत् | हमारे |
| अग्ने | हे अग्ने ! | जुहुराणम् | कुटिल वचनात्मक |
| विश्वानि | सर्व | एनः | पापको |
| वयुनानि | कर्म्मोंको | युयोधि | नाशकर |
| विद्वान् | जाननेवाला तू | ते | तेरे अर्थ |
| अस्मान् | हम कर्म कर्त्ताओं को | भूयिष्ठाम् | बहुत से |
| राये | कर्मफलके अर्थ | नमउक्तिम् | नमस्कार के वचन |
| सुपथा | शुभमार्ग से | विधेम | हम कहते हैं |
| नय | लेचल | | |
| + च | और | | |

भावार्थ।

अग्नेनयेति ॥ अग्नि देवता का उपासक मरण काल में सुन्दर मार्गसे चलनेके लिये इसप्रकार प्रार्थना करताहै ॥ अग्ने

रिति ॥ हे अग्ने ! कर्म उपासना के समुच्चयका अनुष्ठान करने वाले हमको शोभन मार्ग से अर्थात् उत्तरायणमार्ग से उपास्य देवके पास कर्म और उपासनाके फल के भोगने के लिये प्राप्त करो, हे देव ! आप हमारे संपूर्ण उपासना और कर्मों के जानने वाले हो, आप हमारे कुटिल वचनरूपी पाप को नाशकरो, आप के प्रति वारंवार मैं नमस्कार करता हूं ॥ १८ ॥

इति ॥

ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥

नोट–अग्नि देवताका उपासक मरण कालमें अपने मनो अग्नि देवताकी प्रार्थना करताहै ॥ १८ ॥

इति वाजसनेयसंहितायामीशावास्योपनिषद् समाप्तिमगात् ॥

ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥



# आदौ मङ्गलाचरणम् ॥

श्रीगणेशाय नमः ॥ वन्दे शैलसुतापतिम्भयहरं मोक्षप्रदं प्राणिनां मोहध्वान्तसमूहभञ्जनविधौ प्राभास्करं चान्वहम्। यद्बोधोदयमात्रतः प्रविलयं विघ्नस्य शैलव्रजा यान्त्येवाखिलसिद्धयः प्रतिदिनं चाद्यन्तहीनं परम् ॥ १ ॥

यन्ध्यायन्ति मुनीश्वराः प्रतिदिनं संयम्य सर्वेन्द्रियाण्यर्वाक् तीर्थजलाभिषिक्तशिरसो नित्यक्रियानिर्वृताः। षट्चक्रादिविचार-सारकुशला नन्दन्ति योगीश्वराः तं वन्दे परमात्मरूपमनघं विश्वेश्वरं ज्ञानदम् २ ॥

दो० करौं बन्दना ब्रह्मको। जो अनन्त निजरूप ॥
जेहिजानेजगभ्रमसकल। मिटै अन्धतम कूप ॥
नाम रूप जामें नहीं। नहीं जाति अरु भेद ॥
सो मैं पूरण ब्रह्म हूं। रहित त्रिविध परिछेद ॥
ब्रह्मभाग जो उपनिषद। ताका करूं विचार ॥
भाषामें तिस अर्थको। लखै सकल संसार ॥
सन्त संग से जो लख्यो। सो मैं करूं बखान ॥
परमानन्द सहाय ते। जाने सकल जहान ॥
पुरी अयोध्या के निकट। अकबर पुरहै गांव ॥
जन्मभूमि मम जान तू। जालिम सिंहहि नांव ॥

यह संसार असार महाअपार समुद्र है, इसके पार होनेके लिये उपनिषद् अद्भुत अलौकिक अद्वितीय नौका है, जिसमें बैठकर असंख्य सज्जन मुमुक्षुजन विना प्रयासही ऐसे दुस्तर सागरके पार होगये हैं, और होते जाते हैं, और भविष्यत्कालमें होंगे, जो मुमुक्षुजन हैं उनके हितार्थ यह भाषा टीका रचीगईहै।

इसटीका में पहिले मूलमन्त्र है, फिर पदच्छेद है, फिर वामहस्त की ओर संस्कृत अन्वय दिया है, और दक्षिण हस्त की ओर पदार्थ लिखा है, यदि वाम तरफ का लिखा हुआ ऊपर से नीचे तक पढ़ा जावे तो उत्तम संस्कृत मिलेगा, और यदि दक्षिण हस्त के तरफ वाला पढ़ाजावे तो पूरा अर्थ मन्त्रका मध्यदेशी भाषा में मिलेगा, और यदि बायेंतरफ से दहिने तरफ को पढ़ा जावे तो हरएक संस्कृत पदका अर्थ भाषा में मिलेगा, जहांतक होसका है, प्रत्येक संस्कृत पदका अर्थ विभक्तिके अनुसार लिखा गया है, इस टीकाके पढ़नेसे संस्कृत विद्याका भी अभ्यास होगा, इस टीकामें मूलका कोई शब्द छूटने नहीं पाया है, और मन्त्रका पूरा २ अर्थ उसीके शब्दोंही से सिद्ध कियागयाहै, अपनी कल्पना कुछ नहीं कीगई है, हां कहीं २ ऊपरसे संस्कृत पद मन्त्रके अर्थ स्पष्ट करनेके लिये रखागया है, और उसपदके प्रथम यह + चिह्न लगा दिया गयाहै, ताकि पाठकजनोंको विदित होजावे कि यह पद मूलका नहीं है । इस टीकाको बाबू ज़ालिमसिंह निवासी ग्राम अकबरपुर ज़िला फ़ैज़ाबाद हेड पोस्टमास्टर नैनीताल व लखनऊ व पोस्टमास्टर जनरल रियासत ग्वालियर सहित अत्यन्त सहायता पण्डित गङ्गादत्त ज्योतिर्विद निवासी मुरादाबादाभिधपत्तन और पण्डित रामदत्त ज्योतिर्विद निवासी अलमोड़ाख्य नगरके रचकर शुद्ध निर्मल हृदयाकाशवान् पुरुषोंके चरणकमलमें अर्पण करता है और आशा रखता है कि जहां कहीं अशुद्धता हो उससे टीकाकर्त्ताको सूचना करैं ताकि अशुद्धता दूर होजावे ॥

---

## सामवेदब्राह्मणभागे ॥

# अथ केनोपनिषद् ॥

### मूलम् ॥

ॐ केनेषितंपततिप्रेषितंमनःकेनप्राणः प्रथमः प्रैतियुक्तःकेनेषितांवाचमिमांवदन्तिचक्षुः श्रोत्रंकउ देवोयुक्ति ॥ १ ॥

### पदच्छेदः

केन इषितम् पतति प्रेषितम् मनः केन प्राणः प्रथमः प्रैति युक्तः केन इषिताम् वाचम् इमाम् वदन्ति चक्षुः श्रोत्रम् कः उ देवः युनक्ति

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| केन | किस करके |
| इषितम् | इच्छाकियागया |
| +च | और |
| +केन | किस करके |
| प्रेषितम् | प्रेरा हुआ |
| मनः | मन |
| पतति | गिरताहैयानेविषयों के सन्मुख दौड़ता है |
| +च | और |
| केन | किस करके |
| युक्तः | प्रेरा हुआ |
| प्राणः | प्राण |
| +यः | जो |
| +सृष्टिकार्ये | सृष्टि कार्यविषे |
| प्रथमः | प्रथम है |
| +कर्मसु | कर्मों में |
| प्रैति | प्रवृत्त होताहै |
| +च | और |

| | |
|---|---|
| केन = किसकरके | चक्षुः = नेत्र को |
| इमाम् = इस | + च = और |
| इषिताम् = प्रेरित | श्रोत्रम् = श्रोत्र को |
| वाचम् = बाणी को | कः = कौन |
| +जनाः = मनुष्य | देवः = देवता |
| वदन्ति = उच्चारण करते हैं | युनक्ति = विषयों के अभिमुख प्रेरणा करता है |
| उ = और | |

भावार्थ ।

केनेति-आत्माके स्वरूपकाबोध होना अतिकठिनहै इसलिये गुरुशिष्य के प्रश्नोत्तर रीतिसे मंत्रने आत्माका कथनकियाहै प्रथम शिष्यका प्रश्नहै ॥ केनेति ॥ शिष्य कहताहै हे गुरो ! किसकर्त्ताकी प्रेरणा करके संकल्प विकल्परूपी मन विषयों के ओर दौड़ता है। किसकर करके प्रेरितहुआ २ प्राण जो शरीरविषे इन्द्रियादिकों में मुख है और बिना जिसके कोई भी इन्द्रिय चेष्टा नहीं करसक्ते हैं, ऊर्ध्वअधोलोकों में गमनकरता है, किस करके प्रेरितहुई वागिन्द्रिय ताल्वादि आठस्थानों में स्थितहोकर शब्दात्मिक बाणी को बोलतीहै,और किस देवता करके प्रेरणा कियाहुआ चक्षुरूप क्रियादिकों को देखता और श्रोत्रेन्द्रिय,शब्दादिकों को सुनताहै॥ १ ॥ हे गुरो ! बिना किसी चेतन प्रेरक के इन जड़ इन्द्रियों को स्वयं प्रवृत्ति तो कभी नहीं होसक्ती है ॥

नोट-ब्रह्मजिज्ञासुवों के उद्धार्थ श्रीमान् परमात्मा इस केनउपनिषदविषे गुरु शिष्यके संवादद्वारा ब्रह्मविद्याका उपदेश करताहै॥

और इसी उपनिषद् के प्रथममन्त्र बिषे शिष्यया जिज्ञासुका गुरु के प्रति प्रश्नहै और द्वितीय मन्त्र से लेकर प्रथम खण्डकी समाप्ति पर्यंत गुरुका उत्तर है ॥

मूलम् ॥

श्रोत्रस्यश्रोत्रं मनसोमनोयद्वाचोहवाचं सउ प्राणस्यप्राणश्चक्षुषश्चक्षुरतिमुच्यधीराः प्रेत्यास्माल्लोकादमृताभवन्ति ॥ २ ॥

पदच्छेदः

श्रोत्रस्य श्रोत्रम् मनसः मनः यत् वाचः ह वाचम् सः उ प्राणस्य प्राणः चक्षुषः चक्षुः अतिमु-च्य धीराः प्रेत्य अस्मात् लोकात् अमृताः भवन्ति

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| यत् | = जो |
| श्रोत्रस्य | = श्रोत्रका |
| श्रोत्रम् | = श्रोत्रहै |
| +यत् | = जो |
| मनसः | = मनका |
| मनः | = मन है |
| उ | = और |
| + यत् | = जो |
| वाचः | = वाकका |
| ह | = भी |
| वाचम् | = वाक है |
| सः | = सोई |
| प्राणस्य | = प्राणका |
| प्राणः | = प्राण है |

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| सः | = सोई |
| चक्षुषः | = चक्षुका |
| चक्षुः | = चक्षु है |
| +तदात्मानंज्ञात्वा | = उस अपने आत्मा को जानकर |
| + अनात्मभावम् | = देहइन्द्रिय आदिबिषे आत्मभावको |
| अतिमुच्य | = भली प्रकार त्याग के |
| धीराः | = विवेकी पुरुष |
| अस्मात् | = इस |
| लोकात् | = लोक से |

| | |
|---|---|
| प्रेत्य = छूटकरयाने देहत्यागकर | अमृताः = अमरभावके भवन्ति = प्राप्तहोते हैं |

भावार्थ ।

श्रोत्रस्येति पूर्वोक्त शिष्यके प्रश्नों को सुनकर गुरू उत्तरदेते हैं ॥ श्रोत्रस्येति ॥ श्रोत्रेन्द्रिय स्वतःजड़ है, पर उसचेतनकी सत्ता करके शब्दके ग्रहण करने में सामर्थ्यहै, इसलिये वहब्रह्महै, श्रोत्र का श्रोत्र उसकी सत्ता लेकरके श्रोत्रेन्द्रिय शब्दोंको ग्रहणकरताहै संपूर्ण विषयोंके जाननेमें साधारण कारण मनहै,वह स्वरूपसे जड़ है,पर उसकी सत्ताकरके वह सब विषयोंको जानताहै, इसलियेवह मनकाभी मनहै, वागिन्द्रियस्वतः जड़है, पर उसकी सत्ताकरके शब्दोंके उच्चारणकरने में सामर्थ्य है, इसलिये वह वाणीका वाणी है, प्राणभीस्वतः जड़है, पर उसकी सत्ताकरके वहभी शरीर के धारण करनेको और ऊर्ध्वअधो देशमें गमनकरनेको सामर्थ्य है इसी से वह प्राणका भी प्राण है, उसीकी सत्ताकरके चक्षुः जो स्वतः जड़ है रूपादिकों को देखताहै इसलिये वह चक्षुका भी चक्षु है, वही सबको सत्तादेनेवाला चेतन ब्रह्म है, वागादि इन्द्रिय और मन उसीकी सत्ताकरके अपने अपने विषयों को जानते हैं वही चेतन ब्रह्म सबका प्रेरक है, और सबके अन्तर असङ्ग होकर स्थित है, वही आत्मा अमृतरूप है, उसको जानकर विद्वान् श्रोत्रादिक इन्द्रियों में आत्मबुद्धिको त्यागकरके शरीर पातके पश्चात् अमरभावको प्राप्त होताहै ॥

मूलम् ॥

नतत्रचक्षुर्गच्छतिनवाग्गच्छति नोमनोनविद्मोनविजानीमो यथैतदनुशिष्यादन्यदेवतद्विदितादथोऽविदितादधि इतिशुश्रुमपूर्वेषांयेनस्तद्व्याचचक्षिरे ॥ ३ ॥

पदच्छेदः

न तत्र चक्षुः गच्छति न वाक् गच्छति नो मनः न विद्मः न विजानीमः यथा एतत् अनुशिष्यात् अन्यत् एव तत् विदितात् अथो अविदितात् अधि इति शुश्रुम पूर्वेषाम् ये नः तत् व्याचचक्षिरे ॥

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| तत्र | तिसब्रह्मबिषे |
| चक्षुः | चक्षु |
| न | नहीं |
| +गच्छति | प्रवेशकरसक्ता है |
| + तत्र | तिसबिषे |
| वाक् | बाणी |
| न | नहीं |
| गच्छति | प्रवेशकरसक्ती है |
| मनः | मन |
| न | नहीं |
| गच्छति | प्रवेशकर सक्ताहै |
| यथा | जिसप्रकार |
| एतत् | इसब्रह्मको |
| अनुशिष्यात् | उपदेशकरैं |
| + तत् | उसको |
| +न | नहीं |
| विद्मः | जानतेहैंहम |
| + च | और |
| न | नहीं |
| विजानीमः | जानतेहैंहम सम्यक्प्रकार |
| इति | ऐसा |
| पूर्वेषां | पूर्व |
| +आचार्य्याणां | आचार्य्योंके |
| वचनम् | वचनको |
| शुश्रुम | हमनेसुनाहै |
| ये | जिन्होंने |

| | |
|---|---|
| तत् = उसब्रह्मको | अन्यत् = पृथक्है |
| नः = हमारेलिये | अथो = और |
| व्याचच-क्षिरे = कहाहै कि | अविदि-तात् = अविदितसे |
| तत् = वहब्रह्म | एव = भी |
| विदितात् = विदितसे | अधि = पृथक्है |

भावार्थ ।

नतत्रेति ( प्र० ) जिस चेतनकरके मनआदिक प्रेरितहुये अपने २ विषयों को जानते हैं वह चेतन इदन्ता का विषय क्यों नहीं दिखाता ( उ० ) ॥ नतत्रेति ॥ चक्षुआदि इन्द्रियां अन्तरबाह्य मुख स्थित होनेके कारण ब्रह्ममें प्रवेश नहीं करसकी हैं, क्योंकि ब्रह्म उनका प्रेरक अधिष्ठान है अर्थात् वे उसको विषय नहीं करसक्ती हैं ( प्र० ) चक्षुआदिका विषय मतहो पर वह चेतन मनका तो विषय होगा अर्थात् मनकरके तो अवश्यही विषय किया जायगा ( उ० ) मनका भी वह विषय नहीं है, क्योंकि मन भी जड़है और चेतनके सत्ताको लेकर विषयों को विषय करता है, मन और चक्षुरादिक सब जड़ हैं, वे आपही पराधीन हैं, स्वतः सत्तास्फुरति से रहित हैं, वे ब्रह्मको नहीं विषय करसके हैं ॥ चेतन ब्रह्म चक्षुरादिकों का अविषय होनेसे मन्त्रने कहाहै न विद्मः न विजानीमः ॥ हे शिष्य ! आचार्य्यके उपदेशके विना अपनी बुद्धिकरके अविषय आत्मा के दर्शनके उपाय को मनादि के द्वारा हम नहीं जानसक्ते हैं और हम यह भी नहीं जानते हैं कि शास्त्र के द्वारा आचार्य्य अधिकारी पुरुष प्रति आत्मतत्त्व को किसप्रकार उपदेश करते हैं ॥ श्रोत्रस्यश्रोत्रम् ॥ वह श्रोत्रका श्रोत्रहै ऐसा मन्त्रनेकहाहै क्योंकि वह इदन्ताका विषय नहीं है, कि उसको तुम शिष्यों के प्रति और बतावें, जो पूर्णहै, व्यापक है, इदन्ताका विषय नहीं है, अधिष्ठान होकरके सबका साक्षी है, वह केवल अपने अनुभव सेही

साक्षात् कार होताहै, अगर किसी पुरुष के पेट में दरद है, और दूसरा पूंछे कि क्या हाल है बताओ, वह क्या बतासक्ताहै, वह यही कहैगा कि यार तुमको कभी दरद हुआ होगा तब तुम अनुभव करसकेहो कि मेरेको कैसा दरद होगा, मैं दरद को जिसको मैं अनुभव कररहाहूं नहीं बतासक्ताहूं क्योंकि वह इन्द्रियका विषय नहीं है, जब दरद जो अविद्याका एक विकार है इन्द्रियोंकरके नहीं जाना जासका है, केवल अनुभव सेही प्रतीत होताहै तो ब्रह्म जो अति सूक्ष्म है और इंद्रियादिकका अधिष्ठान है तो उनका वह विषय कैसे होसक्ता है, पूर्वले मन्त्र करके जो कहा कि वह श्रोत्रका भी श्रोत्र है, उसीको फिर इसमन्त्रमें निरूपण करतेहैं ॥ अन्यदेवतादिति ॥ तत्त्वब्रह्म ॥ ब्रह्मज्ञानका विषय नहीं है, (प्र०) यदि ज्ञान का विषय नहीं तब वह ब्रह्म अज्ञात् स्वरूपही होगा अर्थात् किसी करके भी विदित नहीं होगा (उ०) ज्ञानकाअविषय जो अव्याकृत है, उससे भी वह अति सूक्ष्म और पृथक् है, तो वह ज्ञानका विषय कैसे होसक्ता है, जो पदार्थ ज्ञानक्रिया करके प्रतीत होताहै, वह ज्ञात कहाजाता है, जैसे कार्यरूप पदार्थ ज्ञान क्रिया करके भान होता है, वह ज्ञात अर्थात् प्रत्यक्षका विषय कहाजाता है, परब्रह्म तो ऐसा नहीं, और जो ज्ञानक्रिया करके नहीं ज्ञातहोता है, वह अज्ञात कहाजाता है,जैसे प्रकृति सो ऐसा भी ब्रह्म नहीं तब वह ब्रह्म कैसा है, वह ज्ञाता यानी सब पदार्थों का जाननेवाला है, जो प्रत्येक आत्माहै, उसका बाह्यस्वरूप नहीं वह नित्य अपरोक्ष है, ऐसी वार्त्ता हमने पूर्वले श्रोत्रिय ब्रह्मनिष्ठ आचार्य्यों से सुनी है ॥ ३ ॥

मूलम् ॥

यद्वाचानभ्युदितं येनवागभ्युद्यते तदेवब्रह्मत्व विद्धि नेदंयदिदमुपासते ॥ ४ ॥

पदच्छेदः

यत् वाचा अनभ्युदितम् येन वाक् अभ्युद्यते तत्

एव ब्रह्म त्वम् विद्धि न इदम् यत् इदम् उपासते।

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| यत् | = जो | एव | = ही |
| वाचा | = बाणी करके | त्वम् | = तू |
| अनभ्युदितम् | = प्रकाशित नहीं है | +ब्रह्म | = ब्रह्म |
| +च | = और | विद्धि | = जान |
| येन | = जिस करके | इदम् | = यह |
| वाक् | = बाणी | ब्रह्म | = ब्रह्म |
| अभ्युद्यते | = प्रकाशित होती है | न | = नहीं है |
| तत् | = तिसको | यत् | = जिसको |
| | | इदम् | = ये लोक |
| | | उपासते | = उपासनाकरते |

भावार्थ ।

यद्वाचानभ्युदितमिति—जो ब्रह्मवाक् आदि इन्द्रियों का अ- षयहै वह किसप्रकार जानने योग्यहै, इसवार्त्ताको दिखलाते हैं हे शिष्य! जो ब्रह्म बाणींकरके कथन नहीं किया जाताहै, अर्थात् जि को इदंता करके बाणी निरूपण नहीं करसक्तीहै, और जिस स करके वागिन्द्रिय वर्णात्मिक शब्दोंका उच्चारण करती है, औ अपने अनेक व्यापारके करनेमें सामर्थ्य होतीहै, उसी चेतनको तु ब्रह्मजानो और जिस ज्ञाताज्ञेय भेदवाले उपाधि विशिष्ट परिछि चेतनको याने जीवको लोकउपासना करतेहैं वह ब्रह्म नहीं है ॥४

मूलम् ॥

यन्मनसा न मनुते येनाहुर्मनोमतं तदेवब्र त्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते ॥ ५ ॥

पदच्छेदः

यत् मनसा न मनुते येन आहुः मनः मतम् तत् एव ब्रह्म त्वम् विद्धि न इदम् यत् इदम् उपासते

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| यत् | = जो | आहुः | = ब्रह्मवेत्ता ब्रह्म कहते हैं |
| मनसा | = मनकरके | तत् | = तिसको |
| न | = नहीं | एव | = ही |
| मनुते | = मननहोता है | त्वम् | = तू |
| +च | = और | ब्रह्म | = ब्रह्म |
| येन | = जिस करके | विद्धि | = जान |
| मनः | = मन | इदम् | = यहब्रह्म |
| मतम् | = विषय कियाहुआ अर्थात् अपने कार्य करने में सामर्थ होता है उसीको | न | = नहीं है |
| | | यत् | = जिसको |
| | | इदम् | = ये लोक |
| | | उपासते | = उपासनाकरते हैं |

भावार्थ ।

यन्मनसेति–जो चेतन स्वप्रकाश आत्मारूप ब्रह्म मनकरके भी विषय नहीं कियाजाता है अर्थात् मनभी जिसको विषय नहीं करसक्ता है और जिस करके मन अपने संकल्प विकल्परूप व्यवहारको करता है उसीको तुम ब्रह्मजानो परिछिन्न जीव जिसकी लोक उपासना करते हैं वह ब्रह्म नहीं है ॥ ५ ॥

मूलम् ॥

यच्चक्षुषानपश्यति येनचक्षूंषि पश्यति तदेवब्रह्म त्वं विद्धि नेदंयदिदमुपासते ॥ ६ ॥

पदच्छेदः

यत् चक्षुषा न पश्यति येन चक्षूंषि पश्य[ति] तत् एव ब्रह्म त्वम् विद्धि न इदम् यत् इद[म्] उपासते ॥

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| यत् | जिसको |
| चक्षुषा | चक्षुकरके |
| न | नहीं |
| पश्यति | देखता है |
| + च | और |
| येन | जिसकरके |
| चक्षूंषि | चक्षुवों को |
| पश्यति | देखता है |
| तत् | उसी को |
| एव | निश्चयकरके |
| त्वम् | तू |
| ब्रह्म | ब्रह्म |
| विद्धि | जान |
| इदम् | यहब्रह्म |
| न | नहीं है |
| यत् | जिसको |
| इदम् | ये लोक |
| उपासते | उपासना करते हैं |

भावार्थ ।

यच्चक्षुषरिति–जो प्रकाशस्वरूप चेतनआत्मा ब्रह्मचक्षु इन्द्रि[य] करके नहीं देखाजासक्ताहै, और जिसकी सत्ताको पाकर चक्षु[रू]पादिकोंको देखताहै, उसीको तुम ब्रह्मजानो, जिस परिछिन्नमू[र्]त्तिमान् की लोकउपासना करते हैं, वह ब्रह्म नहीं है ॥ ६ ॥

मूलम् ॥

यच्छ्रोत्रेणनशृणोति येनश्रोत्रमिदंश्रुतम्तदे[व] ब्रह्मत्वंविद्धिनेदंयदिदमुपासते ॥ ७ ॥

पदच्छेदः

यत् श्रोत्रेण न शृणोति येन श्रोत्रम् इदम्

श्रुतम् तत् एव ब्रह्म त्वम् विद्धि न इदम् यत् इदम् उपासते

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| यत् | = जिसको | तत् | = उसी को |
| श्रोत्रेण | = श्रोत्र करके | एव | = ही |
| न | = नहीं | त्वम् | = तू |
| शृणोति | = श्रवण करताहै | ब्रह्म | = ब्रह्म |
| +च | = और | विद्धि | = जान |
| येन | = जिस करके | इदम् | = यह |
| इदम् | = यह | +ब्रह्म | = ब्रह्म |
| श्रोत्रम् | = श्रोत्रइन्द्रिय | न | = नहीं है |
| श्रुतम् | = सुनागया है यानेसुननेको समर्थ होताहै | यत् | = जिसको |
| | | इदम् | = ये लोक |
| | | उपासते | = उपासना करतेहैं |

भावार्थ ।

यच्छ्रोत्रेणेति–जो चेतन ब्रह्मशब्दकी उपलब्धिका साधनभूत है, वह श्रोत्र इन्द्रिय करके विषय नहीं कियाजासक्ता है, अर्थात् जो श्रोत्रेन्द्रियद्वारा भी इदंताका विषय नहीं होसक्ता है और जिसकी सत्ताको पाकर श्रोत्रेन्द्रिय अपने कार्य्य करने में सामर्थ्य होतीहै, उसीको तुम ब्रह्मजानो, लोक जिस परिछिन्न मूर्त्तिमान् की उपासना करते हैं, वह ब्रह्मनहीं है ॥ ७ ॥

मूलम् ॥

यत्प्राणेननप्राणिति येनप्राणःप्रणीयतेतदेव ब्रह्मत्वंविद्धिनेदंयदिदमुपासते ॥ ८ ॥

पदच्छेदः

यत् प्राणेन न प्राणिति येन प्राणः प्रणीयते त
एव ब्रह्म त्वम् विद्धि न इदम् यत् इदम् उपास

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदा |
|---|---|---|---|
| यत् | = जो | प्रणीयते | = ग्रहण किया जाता है |
| प्राणेन | = प्राणापानादि पंचवृत्ति रूप प्राण करके | तत् | = उसी को |
| न | = नहीं | एव | = निश्चयकरके |
| प्राणिति | = ग्रहण किया जाता है | त्वम् | = तू |
| +च | = और | ब्रह्म | = ब्रह्मव्यापक चेतन |
| येन | = जिस करके | विद्धि | = जान |
| प्राणः | = पंचवृत्तिरूप प्राण | इदम् | = यह दृष्टिगोचर |
| | | न | = ब्रह्म नहीं है |
| | | यत् | = जिसको |
| | | इदम् | = ये लोक |
| | | उपासते | =उपासना करते हैं |

इति प्रथमः खण्डः ॥

भावार्थ ।

यत्प्राणेनेति–जो चेतन ब्रह्म घ्राणेन्द्रिय करके याने प्राण अपान उदान व्यान समानात्मक पंचवृत्तिरूप प्राणों करके प्रत्यक्षका विषय नहीं होसक्ता है और जिस चेतनकी सत्ताकर के पंचवृत्तिरूप प्राण अपने व्यापार को करते हैं, उसी चेतनरूप आत्माको तुम ब्रह्मजानो, जिस परिछिन्न मूर्त्तिमान् की लोक उपासना करते हैं, वह ब्रह्म नहीं है ॥ ८ ॥ इति प्रथमःखण्डः ॥

मूलम् ॥

यदिमन्यसेसुवेदेतिदभ्रमेवापिनूनं त्वंवेत्थब्रह्मणोरूपंयदस्यत्वं यदस्यदेवेष्वथनुमीमांस्यमेव तेमन्येविदितम् ॥ १ ॥

पदच्छेदः

यदि मन्यसे सुवेद इति दभ्रम् एव अपि नूनम् त्वम् वेत्थ ब्रह्मणः रूपम् यत् अस्य त्वम् यत् अस्य देवेषु अथ नु मीमांस्यम् एव ते मन्ये विदितम्

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| +गुरुःशिष्यंप्रतिवदति | गुरुशिष्य के प्रति कहताहै कि |
| यदि | अगर |
| +इति | ऐसा |
| मन्यसे | मानता है तू कि |
| +ब्रह्म | ब्रह्मको |
| सुवेद | भली प्रकार जानताहूं मैं |
| तू | तो |
| दभ्रम् एव | अल्प |

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| अपि | ही |
| नूनम् | निश्चयकरके |
| त्वम् | तू |
| ब्रह्मणः | ब्रह्मके |
| रूपम् | रूपको |
| वेत्थ | जानताहै |
| +च | और |
| +यदि | अगर |
| यत् | जो |
| अस्य | इसब्रह्मके |
| रूपम् | रूपको |
| +त्वम् | तू |

+अध्यात्मोपाधिषु = अध्यात्म उपाधियों बिषे याने देहइन्द्रिय अंतःकरण विशिष्ट जीवक्षेत्रज्ञ आत्मा बिषे

वेत्थ = जानता है

+च = और

यत् = जो

अस्य = इस ब्रह्मके

रूपम् = रूपको

देवेषु = ब्रह्माविष्णु शिवआदि देवता उपाधिपरिच्छिन्न शरीरों बिषे

+वेत्थ = जानता है

अथनु = तौभी

ते = तुझको

मीमांस्यमएव = विचारका ने के योग है क्योंकि अल्पही जानता है फिर भी बिचारकरना चाहिये इसके श्रवण पश्चात् शिष्य विचार करके फिर गुरु समीपआकर अपने अनुभवको कहता है कि

अहम् = मैं

+अद्य = अब

+ब्रह्म = ब्रह्मको

विदितम् = जानाहुआ

इति = ऐसा

मन्ये = मानताहूं

अब इस दूसरे खण्ड में असंभावनादि दोषसे जो शिष्यको शङ्का उत्पन्नहुई है तिसको दूर करते हुये गुरू शिष्यसे कहते हैं ॥

भावार्थ ।

यदिमन्यसेति–गुरू कहता है हे शिष्य! यदि तुम ऐसा मानतेहो कि ब्रह्म मनादि इन्द्रियोंका विषय है तो ऐसा तुम्हारा निश्चय अल्पही है अर्थात् तुच्छहै, क्योंकि ब्रह्मइन्द्रियादिकों का अविषय है, और यदि तुम इन्द्रियादि देवतों के शरीरों बिषे ब्रह्म को जानतेहो, तौभी तुम अल्पहो ज्ञानतेहो, इसलिये तुमको फिर ब्रह्मके स्वरूपका विचारकरना चाहिये, जब गुरूने इसप्रकार शिष्य से कहा तब शिष्य एकान्त में वेदके अर्थको विचार करके और युक्तियों से तिसको निश्चय करके गुरूके समीप पुनः जाकरके कहता है ॥ मन्येविदितमिति ॥ मैंने ब्रह्मको जाना है ऐसा मैं मानताहूं तब गुरु ने कहा किसप्रकार १०।१ ॥

मूलम् ॥

नाहंमन्येसुवेदेति नोनवेदेतिवेदच योनस्तद्वेदतद्वेद नोनवेदेतिवेदच ॥ २ ॥

पदच्छेदः

न अहम् मन्ये सुवेद इति नो न वेद इति वेद च यः नः तत् वेद तत् वेद नो न वेद इति वेद च

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| अहम् | मैं | इति | ऐसा |
| सुवेद | भलीप्रकार ब्रह्मकोजानताहूं | न | नहीं |
| | | मन्ये | मानताहूं |
| | | च | और |

+ब्रह्म = ब्रह्मको
न = नहीं
वेद = जानताहूं
+इति = ऐसाभी
+न = नहीं
वेद = समुझताहूं
यः = जो
नः = हममेंसे
तत् = उसब्रह्मको
वेद = विचार कर-
केजानताहै

तत् = वही
वेद = जानताहै
वेद = जानताहै
इति = ऐसा
नो = नहीं
च = और
न = नहीं
वद = जानताहै
इति = ऐसाभी
नो = नहीं

## भावार्थ ।

तब ब्रह्मके जानने में शिष्य कारणको कहताहै ॥ नाहमिति । मैंने ब्रह्मको भलीप्रकार जानलिया है ऐसा मैं नहीं मानता और मैं ब्रह्मको नहीं जानताहूं ऐसा भी नहीं मानताहूं क्योंकि जानना व न जानना धर्मबुद्धिका है जब ब्रह्म साक्षात् होता तब बुद्धिका अभावहोता है, और बुद्धिके अभावहोनेसे मैं कैसे कहसक्ताहूं कि मैं ब्रह्मको जानताहूं, या नहीं जानताहूं, जब शास्त्र प्रमाण करके, गुरुके उपदेशकरके, और अपने अनुभव करके सम्पूर्ण जगत् ब्रह्महीस्वरूप है, और जाननेयोग्य जो ब्रह्महै, सो मैंहीहूं तब मैं कैसे कहसक्ताहूं कि मैं ब्रह्मको जानताहूं या नहीं जानताहूं जो एक रूपसे सर्व गुणातीत होकर व्यापक है, उसमें जानना व न जानना बनता नहीं (प्र०) हे शिष्य! जब गुरु अथवा और कोई ब्रह्मके साक्षात् होनेपर तुम से पूंछे कि तुम ब्रह्म को जानतेहो तब तुम क्या जवाब दोगे (उ०) हे प्रभो ॥ वेद नो । मैं ब्रह्मको नहीं जानताहूं ऐसा भी नहीं कहसक्ता, और ब्रह्मको

मैं जानताहूं ऐसा भी नहीं कहसक्ता, क्योंकि वह ज्ञात व अज्ञात से भिन्नहै अवाच्यहोकर चुपरहनाही यथार्थ उत्तर है ॥ ११।२ ॥

नोट–सारवस्तु यहहै कि अगर शिष्य समझताहो कि मैं ब्रह्मको जानताहूं, तो ठीक नहीं, क्योंकि ज्ञाता चैतन्य होताहै, और ज्ञेय जड़ तो चैतन्य आप बना, और ब्रह्मको जड़ बनाया, सो श्रुति-स्मृति विरुद्धहै, और अगर ऐसा कहै कि मैं ब्रह्मको नहीं जानता हूं, तोभी ठीक नहीं, क्योंकि जब ब्रह्म अज्ञातहो तब कहसक्ता है कि मैं ब्रह्मको नहीं जानसक्ताहूं ब्रह्मतो सदा पूर्ण एकरस सर्वत्र स्थित है वह अज्ञात कैसे होसक्ता है जो अपना रूप है, उसविषे जानना और न जानना दोनों नहीं होसक्ते हैं– ॥ २ ॥

मूलम् ॥

**यस्यामतंतस्यमतंमतंयस्यनवेदसः अविज्ञातं विजानतांविज्ञातमविजानताम् ॥ ३ ॥**

पदच्छेदः

यस्य अमतम् तस्य मतम् मतम् यस्य न वेद सः अविज्ञातम् विजानताम् विज्ञातम् अवि-जानताम् ॥

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| यस्य | = जिसको | यस्य | = जिसको |
| +ब्रह्म | = ब्रह्म | मतम् | = ज्ञात है |
| अमतम् | = अज्ञात है | सः | = वह पुरुष |
| तस्य | = उसीको | +कथयति | = कहताहै कि |
| +तत् | = वह | +अहम् | = मैं |
| मतम् | = ज्ञात है | न | = नहीं |
| च | = और | वेद | = जानताहूं |

| | |
|---|---|
| क्योंकिब्रह्म-ज्ञानका विषय नहीं है | अविज्ञातम् = अविज्ञात |
| +अतःएव = इसी लिये | + च = और |
| विजानताम् = जाननेवालेको | अविजानताम् = नहींजाननेवालेको |
| + ब्रह्म = ब्रह्म | + ब्रह्म = ब्रह्म |
| | विज्ञातम् = विज्ञात है |

भावार्थ ।

यस्यामतमिति ॥ गुरु शिष्यके संवाद की सिद्धिके लिये श्रुति कहती है ॥ यस्यामतमिति ॥ यस्य ॥ जिस विद्वान् अमतं ॥ कर्त्तृकर्मादि रूपकरके ब्रह्म अमत है, याने ज्ञातनहीं अर्थात् वह ब्रह्म नतो किसी क्रियाका कर्म है, और न कर्त्ताहै, ऐ जिस विद्वान्का निश्चय है ॥तस्य॥ तिसी विद्वान्को ॥मतं॥ कहना ज्ञातहै अर्थात् उसीने ब्रह्मको यथार्थरूप ब्रह्मकरके जाना यस्य॥ जिस अविद्वान्को ॥मतं॥ मतहै याने ज्ञातहै कि वह त्रि अवगाहि ज्ञानका विषय है ॥ स नवेद ॥ सो ब्रह्म को नहीं जान है, वही ब्रह्मको जानताहै जिसको ऐसा अनुभवहै कि ब्रह्म त्रि ज्ञानका विषय नहीं या ॥ विजानतां ॥ नानाप्रकारके प्रमा प्रमाण, प्रमेयादि, ज्ञानोंका विषय मानकरके जो अविद्वान् हतेहैं कि हम ब्रह्मको जानते हैं ॥ अविज्ञातं ॥ उनको ब्रह्म अ ज्ञात है, अर्थात् उन्होंने ब्रह्मको नहीं जानाहै ॥ अविजानतां नानाप्रकारके प्रमाता प्रमाण प्रमेयादि ज्ञानोंका ब्रह्म विषय न है, वह त्रिविध परिच्छेदसे शून्यहै, वही हमारा आत्मा है, वि विद्वानों का ऐसा निश्चय है ॥ विज्ञातं ॥ उन्हींको ब्रह्मज्ञात अर्थात् उन्होंनेही ब्रह्मको यथार्थरूप से जानाहै ॥ १२।३ ॥

मूलम् ॥

प्रतिबोधविदितंमतममृतत्वंहिविन्दते ।
नोविन्दतेवीर्यंविद्ययाविन्दतेऽमृतम् ॥ ४ ॥

पदच्छेदः

प्रतिबोधविदितम् मतम् अमृतत्वम् हि विन्दते आत्मना विन्दते वीर्यम् विद्यया विन्दते अमृतम् ॥

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| + तत् | वह ब्रह्म |
| प्रतिबोध विदितम् | अंतःकरण कीअहंवृत्ति सेप्रकाशित है |
| + इति | ऐसी |
| मतम् | ज्ञानी पुरुष की संमति है |
| + अतः एव | इस लिये |
| + आत्मदर्शी | ज्ञानीपुरुष |
| अमृतत्वम् | मोक्षको |

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| हि | निश्चय करके |
| विन्दते | प्राप्तहोताहै |
| + च | और |
| आत्मना | ब्रह्म |
| विद्यया | विद्याकरके |
| वीर्यम् | सामर्थ्यको |
| विन्दते | प्राप्तहोताहै |
| + च | और |
| अमृतम् | अमरभाव को |
| विन्दते | प्राप्तहोताहै |

प्रश्न ॥ जब ब्रह्म किसी भी इन्द्रिय करके नहीं जाना जाता है तो उसका भान कैसे होता है ॥ उ० ॥ प्रतिबोधेति ॥ बोधपदका अर्थ बुद्धि की वृत्ति है जो चेतन बुद्धिकी सबवृत्तियों में प्रतिबिम्बित होकर उन्हीं वृत्तियोंका साक्षी रूप से स्थितहै वही ब्रह्म है ॥ विदितंमतं ॥ वहां ऐसा भान होताहै ॥ अब आत्मज्ञान के फलको कहते हैं ॥ अमृतत्वं ॥ आत्मा के ज्ञानसे पुरुष अमृतत्वको अर्थात् मोक्षको प्राप्त होकर जन्म मरण से छूटजाता है ॥ आत्मना ॥ और समाहित मन करके अर्थात् एकाग्रचित्त करके ॥

वीर्य्यं ॥ आचार्य्य से उपदेश की हुई ब्रह्मविद्यारूपी सामर्थ्य को प्राप्तहोताहै ॥ विद्यया ॥ और आत्मज्ञानरूपी ब्रह्मविद्या करके अमृतं ॥ मोक्षको प्राप्तहोता है ॥ आत्मा नित्य कंठमें स्थित भू-णिकी तरह प्राप्त है, जैसे किसी के कंठमें मणिजड़ित भूषण पड़ाथा, उसको यह भ्रम होगया कि मेराभूषण खोगया है, इधर उधर खोजनेलगा, एकने पूछा कि हे भाई ! क्या खोजतेहो, उसने कहा मैं अपनी मणिको खोजताहूं, तब उसने कहा वह मणि तो तुम्हारे कंठमेंही स्थित है, तब उसने हाथसे यकीन किया कि मणि मेरेगलेमें थी और कहा कि खोईहुई मणि मिलगई, इसी प्रकार ब्रह्म सदा प्राप्त है वह अपना आत्मा है, और कोई वस्तु नहीं है, मूढ़ पुरुष ब्रह्मको तीर्थों में खोजताहै जिसकाल आचार्य शिष्यको उपदेश करताहै कि वह ब्रह्म तूही है तत्कालही वह शिष्य गरजकर कहता है ॥ अहंब्रह्मास्मि ॥ मैं ब्रह्मरूपहूं फिर ऐसा कहकर अवाच्य होजाता है क्योंकि ज्ञान होतेही वह अखंड आनन्द को प्राप्त होजाताहै जहांसे मन हटता नहीं और बिना मनके वाक्इन्द्रिय कुछ कहनहीं सक्ती है ॥ १३ । ४ ॥

मूलम् ॥

इहचेदवेदीदथसत्यमस्तिनचेदिहावेदीन्महती विनष्टिः । भूतेषुभूतेषुविचिन्त्यधीराः प्रेत्यास्माल्लोकादमृताभवन्ति ॥ ५ ॥

पदच्छेदः

इह चेत् अवेदीत् अथ सत्यम् अस्ति न चेत् इह अवेदीत् महती विनष्टिः भूतेषु भूतेषु विचिन्त्य धीराः प्रेत्य अस्मात् लोकात् अमृताः भवन्ति ॥

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| चेत् | = अगर | इह | = इसी जन्म में |

+ब्रह्म = ब्रह्मको
अवेदीत् = जानताभया
अथ = तो
सत्यमस्ति = सफल है
+च = और
चेत् = यदि
इह = इसीजन्म में
न = नहीं
अवेदीत् = जानताभया
तू = तो
महती = महान्
विनष्टिः = { विनाश को प्राप्त होताहै याने वारंवार जन्मता मरता रहता है }

भूतेषुभूतेषु = सब भूतों में
आत्मानम् = अपनेप्रत्यक् आत्मा को
विचिन्त्य = स्थितजान कर
धीराः = धीरपुरुष
अस्मात् = इस
लोकात् = लोकसे
प्रेत्य = देह त्यागकर
अमृताः = अमर
भवन्ति = { होते हैं याने जन्म मरण भावसेरहित होजाते हैं }

इति द्वितीयःखण्डः ॥ २ ॥

भावार्थ ।

अज्ञान के वशमें होकर पुरुष नानायोनियों के अनेक प्रकार के कष्टोंको उठाता है, वे कष्ट केवल आत्मज्ञान सेही दूर होते हैं सो आत्मज्ञानकी प्राप्ति इसी मनुष्य शरीरमें होने योग्यहै, इसी वार्ताको कहते हैं ॥ इहेति ॥ आत्मज्ञान की प्राप्ति मनुष्य शरीरही में होती है यदि आत्माको इसी शरीर में जानलिया तो सफल है और अगर इसी शरीर में ॥ अहं ब्रह्मास्मि ॥ करके आत्माके स्वरूपका साक्षात्कार न करसका तो ॥ महतीविनष्टिः ॥

महान् विनाश को प्राप्त होगा, अर्थात् अनन्त कालतक ज
मरणादि से छुटकारा नहीं पावेगा,इस मनुष्य जन्ममें मोक्ष
फलवाला आत्मज्ञान दुर्लभ नहीं है ॥ भूतेषु भूतेषु ॥ चरा
प्राणियोंमें स्थित जो प्रत्येक ब्रह्महै, उसका चिन्तनकरके पुरु
अस्मात् लोकात् ॥ अहंमम अविद्यारूपी अभिमान से ॥ प्रेत्य
निवृत्त होकर ॥ अमृताः ॥ मुक्त होजाता है ॥ १४ । ५ ॥

इति द्वितीयःखण्डः ॥ २ ॥

एक समय अग्नि वायु और इन्द्र देवता असुरों को परा
करके किसी एक पहाड़ पर बैठकर परस्पर सहित अभिमान
मारतेथे, और कहतेथे कि हम लोग कैसे लड़े और शत्रुओं
मारा और भगादिया,इस अहंकारको परमात्मा सह न सका,
देवताओं का अभिमान दूरकरने के अर्थ और उनके कल्याण
लिये यक्षका रूप धारण कर जहां वे सब बैठेथे समीप आकर
खलाई दिया, जब उन देवताओंने यक्षके अद्भुतरूपको देखा
आश्चर्य्य को प्राप्तहो परस्पर विचारनेलगे कि कौन यह अलौकि
पूजनीयहै, उसके पासजाकर देखना चाहिये, तब उन तीनों दे
ताओंमें से प्रथम अग्निदेवता गया, फिर वायु देवता गया,
हार मानकर दोनों लौट आये,सबके पीछे इन्द्र देवता गया,
जब उसका अभिमान दूर हुआ,तब परमात्मा यक्ष के रूपको
रोभाव करके उमानामक ब्रह्मविद्या के रूपको धारण कर उस
को दर्शन दिया,और फिर सबको उपदेश किया कि तुम सबो
स्वशक्ति कुछ भी नहींहै,मेरीशक्ति लेकर सब शक्तिमान् हो रहे
तुम लोग वृथा अहंकार करतेथे, और असुरों को तुमने अप
शक्ति करके नहीं जीता, जब मैंने अपनी शक्ति तुमलोगों में
वेश किया तब तुम जीतको प्राप्त हुये, उसी तरह जब मैं तुमलो
में से अपनी शक्ति को खींच लेताहूं,और असुरों को देताहूं
तुमलोग हारमानकर भागतेहो, और असुर जीत जातेहैं, यह
ख्यायि अगले मंत्रों से जाहिर होताहै ॥

मूलम् ॥

ब्रह्महदेवेभ्योविजिग्येतस्यहब्रह्मणो विजयेदेवा अमहीयन्ततऐक्षन्तास्माकमेवायं विजयोऽस्माक मेवायंमहिमेति ॥ १ ॥

पदच्छेदः

ब्रह्म ह देवेभ्यः विजिग्ये तस्य ह ब्रह्मणः विजये देवाः अमहीयन्त ते ऐक्षन्त अस्माकम् एव अयम् विजयः अस्माकम् एव अयम् महिमा इति

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| ब्रह्म | ब्रह्म |
| ह | ही |
| देवेभ्यः | देवतोंके लिये |
| विजिग्ये | विजयको प्राप्तकरताभया |
| तस्य | तिस |
| ह | ही |
| ब्रह्मणः | ब्रह्मके |
| विजये | विजयमें |
| देवाः | देवतालोक |
| अमहीयन्त | महिमा को प्राप्तहोते भये |
| +च | और |

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| ते | सोई देवता |
| ऐक्षन्त | जानतेभये कि |
| अस्माकम् | हमाराही |
| एव | निश्चय कर के |
| अयम् | यह |
| विजयः | विजयहै |
| च | और |
| अस्माकम् | हमाराही |
| एव | निश्चय करके |
| अयम् | यह |
| महिमा | महिमाहै |

मूलम् ॥

तद्धैषांविजज्ञौ तेभ्योहप्रादुर्बभूवतन्नव्यजानन्त किमिदंयक्षमिति ॥ २ ॥

पदच्छेदः

तत् ह एषाम् विजज्ञौ तेभ्यः ह प्रादुर्बभूव तत् न व्यजानन्त किम् इदम् यक्षम् इति

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| तत् | = वह ब्रह्म | ह | = निश्चय करके |
| एषाम् | = इनदेवताओंको | तत् | = तिस ब्रह्मको |
| विजज्ञौ | = अभिमानी जानता भया | + ते | = वह देवता |
| + च | = और | न | = नहीं |
| तेभ्यः | = तिन देवताओं के अभिमान दूरकरनेकेअर्थ | व्यजानन्त | = जानतेभये कि |
| ह | = निःसन्देह | किम् | = कौन |
| प्रादुर्बभूव | = प्रगट होताभया | इति | = ऐसा |
| | | इदम् | = यह |
| | | यक्षम् | = पूजनीय है |

भावार्थ ।

उत्तम अधिकारी के प्रति निर्गुणब्रह्म के ज्ञानको कहकर मन्दअधिकारी के प्रति सगुण ब्रह्म की उपासनाका विधान करते हैं ॥ ब्रह्मेति ॥ एक कालमें देवतों और दैत्योंका परस्पर घोरयुद्ध हुआ, उस युद्धमें दैत्य की हार और देवता की जीत हुई जीतसे देवतों को बड़ा अभिमान उत्पन्न हुवा, अभिमानही

शका कारण है ऐसा ख्याल करके उनके अभिमान को दूर करने के लिये यक्षरूप धारण करके जहांपर सब देवता स्थित थे उससे थोड़ीदूरपर ब्रह्म प्रगट हुवा, ब्रह्मसच्चिदानन्द देवतों के अनुग्रह के लिये उनके प्रतिकूल जो असुर हैं उनको जीतता भया, तिस सच्चिदानन्द ब्रह्मकी जयहोनेपर इन्द्र अग्नि वायु प्रभृति जो देवता हैं वे सब महिमा को प्राप्त होतेभये और अहंकार करतेभये कि हमलोगों ने असुरोंको निश्चय करके जीताहै वास्तव में पराजय करनेवाला ब्रह्मथा वह इन इन्द्रादि देवतों के मिथ्या अभिमान के दूर करनेकेलिये यक्षके रूपको धारण करके आकाश में प्रगट होताभया देवतों ने उसको नहीं जाना कि यह कौनहै १६ । २ ॥

मूलम् ॥

**तेऽग्निमब्रुवन् जातवेद एतद्विजानीहिकिमेतद्यक्षमिति तथेति ॥ ३ ॥**

पदच्छेदः

ते अग्निम् अब्रुवन् जातवेदः एतत् विजानीहि किम् एतत् यक्षम् इति तथा इति

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| ते | = वे देवता | इति | = ऐसा |
| अग्निम् | = अग्नि से | एतत् | = यह |
| अब्रुवन् | = कहते भये कि | यक्षम् | = यक्षहैयाने पूज्य है |
| जातवेदः | = हे अग्नि | तथाइति | = बहुतअच्छा ऐसाउत्तरअग्निदेवताने दिया |
| एतत् | = इसको | | |
| विजानीहि | = जानतूकि | | |
| किम् | = कौन | | |

मूलम् ॥

तदभ्यद्रवत्तमभ्यवदत्कोऽसीति अग्निर्वा अ-
मस्मीत्यब्रवीज्जातवेदा वा अहमस्मीति ॥ ४ ॥

पदच्छेदः

तत् अभ्यद्रवत् तम् अभ्यवदत् कः असि इ-
अग्निः वै अहम् अस्मि इति अब्रवीत् जातवेदा
वै अहम् अस्मि इति

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदा- |
|---|---|---|---|
| +यदा | = जब | + सः | = वह |
| तत् | = उसयक्षके सम्मुख | अभ्यवदत् | = कहताभया कि |
| अग्निः | = अग्निदेवता | अग्निः | = अग्निदेवता |
| अभ्यद्रवत् | = जाताभया | वै | = निश्चयकर |
| इति | = तब | अहम् | = मैं |
| तम् | = उससे | अस्मि | = हूं |
| यक्षम् | = यक्ष | इति वै | = और |
| +अभ्यवदत् | = पूछता भया कि | जातवेदाः | = जातवेदाभी |
| कः | = कौन | अहम् | = मैं |
| असि | = तू है | अस्मि | = हूं |
| | | इति | = ऐसा |
| | | अब्रवीत् | = कहताभया |

भावार्थ ।

तेऽग्निमब्रुवन् ॥ जिसकाल में इन्द्रादिक देवता अपनी २ ग-
भारते थे, उसीसमय उन्होंने दूरसे यक्षको देखा और उस य-
के जानने की इच्छा उत्पन्न हुई कि यह कौन है, और कहां

आया है, ऐसा विचार करके देवतों ने अग्नि देवता से कहा, हे जातवेदा! जो यह आगे खड़ा देखाई देता है इससे जाकर दरियाफ्त करो कि तू कौन है इस प्रकार प्रणित हुआ अग्नि देवता यक्ष के समीप गया, और पूछने परही था कि तू कौन है इतने में यक्षनेही पूछा तू कौन है, अग्नि देवता ने कहा मैं अग्नि हूं, और जातवेदा भी मुझको कहते हैं ॥ १७ । १८ ॥ ४ ॥

मूलम् ॥

तस्मिँस्त्वयिकिंवीर्यमित्यपीदछं सर्वंदहेयं यदिदंपृथिव्यामिति ॥ ५ ॥

पदच्छेदः

तस्मिन् त्वयि किम् वीर्यम् इति अपि इदम् सर्वम् दहेयम् यत् इदम् पृथिव्याम् इति

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| तस्मिन् | तिस | दहेयम् | मैंजलादूं |
| त्वयि | तेरे बिषे | + च | और |
| किम् | क्या | यत् | जो कुछ |
| वीर्य्यम् | सामर्थ्य है | इदम् | यह |
| इति | ऐसा | पृथिव्याम् | पृथिवीबिषेहै |
| + यक्षम् | यक्ष | +तत्अपि | उसकोभी |
| + अब्रवीत् | कहताभया | +दहेयम् | जलादूं |
| अपि | संभवहै कि | इति | ऐसा |
| इदम् | इस | +अग्निः | अग्निदेवता |
| सर्वम् | संपूर्णजगत्को | +आह | कहताभया |

भावार्थ ।

तस्मिंस्त्वयीति ॥ जब यक्ष अग्नि देवता से कहा है तेरे में

क्या सामर्थ्य है तब अग्नि ने कहा यह जो दृष्टि गोचर जगत् है और जो कुछ कि पृथिवी पर है उस सबको मैं एक क्षणमात्र बिषे भस्म करसक्ता हूं ॥ १६ ॥ ५ ॥

मूलम् ॥

तस्मैतृणंनिदधावेतद्दहेतितदुपप्रेयायसर्वजवेन तन्नशशाकदग्धुंसःततएवनिववृतेनैतदशकंविज्ञातुंयदेतद्यक्षमिति ॥ ६ ॥

पदच्छेदः

तस्मै तृणम् निदधौ एतत् दह इति तत् उपप्रेयाय सर्वजवेन तत् न शशाक दग्धुम् सः ततः एव निववृते न एतत् अशकम् विज्ञातुम् यत् एतत् यक्षम् इति

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| +तत् | = वह |
| +यक्षम् | = यक्ष |
| तस्मै | = तिस अग्नि के सन्मुख |
| तृणम् | = एक तृणको |
| निदधौ | = रखता भया |
| +च | = और |
| इति | = ऐसा |
| आह | = कहता भया कि |
| एतत् | = इसको |
| दह | = दहनकर |

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| सः | = सो अग्नि |
| तत् | = उस तृणके |
| उपप्रेयाय | = समीप जाता भया |
| +परन्तु | = परंतु |
| सर्वजवेन | = अपनी सर्वशक्तिकरके भी |
| तत् दग्धुम् | = उसके जलाने को |
| नशशाक | = नहीं सामर्थ्य होताभया |
| +तदा | = तब |

सः = वह अग्नि
ततः = उस यक्ष के समीपसे
निवहृतेएव = लौटताभया
+च = और
इति = ऐसा(अपने साथियोंसे)
+आह = कहता भया कि

एतत् = इसके
विज्ञातुम् = जाननेकोकि
तत् = कौन
एतत् = यह
यक्षम् = यक्ष है
नअशकम् = मैं नहीं समर्थ होताभया

भावार्थ ।

॥ तस्मैतृणमिति ॥ तब ऐसे अभिमानी अग्नि देवता के सामने क्षने एक तृणको रख दिया और कहा इसको तू दाह कर, तब ह देवता उस तृण के समीप बड़े वेग से आया और संपूर्ण बलको गाया, पर तृणको दाह न करसका, लज्जित होकर अपने साथी वतों के पास लौट आया, और अभिमानसे रहित होकर उनसे हनेलगा जो यह सामान्यरूप करके अस्मदादिकों के सन्मुख स्थित यक्ष है इसको मैं विशेषरूप करके नहीं जानता भया कि ह कौन है, और क्या इसका नाम है ॥ २० ॥ ६ ॥

मूलम् ॥

अथवायुमब्रुवन् वायवेतद्विजानीहि किमेतद्यक्ष मिति तथेति ॥ ७ ॥

पदच्छेदः

अथ वायुम् अब्रुवन् वायो एतत् विजानीहि किम् तत् यक्षम् इति तथा इति

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदा |
|---|---|---|---|
| अथ | तिसके अनंतर | विजानीहि | जानतू कि |
| वायुम् | वायुसे | किम् | कौन |
| अब्रुवन् | सब कहते भये कि | इति | ऐसा |
| वायो | हे वायु | एतत् | यह |
| एतत् | इसको | यक्षम् | पूजनीय |
| | | तथाइति | वायुने क बहुतअच्छ |

भावार्थ ।

अथ वायुमिति ॥ अग्नि देवता के लौटआने के पश्चात् श्रे देवतों ने वायु देवता से कहा हे वायो ! इस यक्षको तुम जा दर्याफ्त करो यह कौन है, इसका क्या नाम है, और किस वा यहां आया है २१ ॥ ७ ॥

सूलम् ॥

तदभ्यद्रवत्तमभ्यवदत्कोऽसीति वायुर्वा अह स्मीत्यब्रवीन्मातरिश्वावा अहमस्मीति ॥ ८ ॥

पदच्छेदः

तत् अभ्यद्रवत् तम् अभ्यवदत् कः असि इति वायुः वै अहम् अस्मि इति अब्रवीत् मातरिश्वा अहम् अस्मि इति

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदा |
|---|---|---|---|
| वायुः | वायुदेवता | अभ्यद्रवत् | शीघ्र जा भया |
| तत् | उसयक्ष के समीप | +तदा | तब |

| | |
|---|---|
| तम् = उस से | सः = वह |
| यक्षम् = यक्ष | +अब्रवीत्=कहताभया |
| अभ्यवदत् = पूछता भया कि | +च = और |
| कः = कौन | मातरिश्वा = { मातरिश्वा याने अन्तरिक्षगामी |
| असि = तू है | वै = भी |
| +वायुः = वायु | अहम् = मैं |
| अहम् = मैं | अस्मि = हूं |
| +वै = निश्चयकरके | इति = ऐसा |
| अस्मि = हूं | अब्रवीत् = बोलताभया |
| इति = ऐसा | |

भावार्थ ।

तदभ्यद्रवत् ॥ तब वायु देवता उस यक्षके समीप जाताभया और पूछने कोही था कि इतने में यक्षने खुदही पूछा तू कौन है वायु ने कहा मेरा एक नाम वायु है, और दूसरा नाम मातरिश्वा है ॥ २२ ॥ ८ ॥

मूलम् ॥

तस्मिँस्त्वयिकिंवीर्यमित्यपीदꣳसर्वमाददीयंयदिदं पृथिव्यामिति ॥ ९ ॥

पदच्छेदः

तस्मिन् त्वयि किम् वीर्य्यम् इति अपि इदम् सर्वम् आददीयम् यत् इदम् पृथिव्याम् इति

| अन्वयः पदार्थ | अन्वयः पदार्थ |
|---|---|
| तस्मिन् = तिस | किम् = क्या |
| त्वयि = तुझबिषे | वीर्यम् = पराक्रमहै |

| | |
|---|---|
| इति = ऐसा | पृथिव्याम् = पृथिवी |
| +अब्रवीत् = पूछताभया | चराचर |
| +वायुः = वायुदेवता | इदम् = उस |
| इति = ऐसा | सर्वम् = सब को |
| +अब्रवीत् = उत्तर देता भया कि | अपि = ही |
| यत् = जो कुछ | आददीयम् = मैं धार करसक्ता |
| इदम् = यह | |

भावार्थ ।

तस्मिंस्त्वयीति ॥ यक्षने कहा तुम्हारे में क्या सामर्थ्य है, वायुने कहा सहित पृथ्वी के जितना कुछ पृथिवी पर है इस स लेकर मैं आकाश में गमन कर सक्ताहूं,–जब वायु ने साभि ऐसा कहा तब यक्ष ॥ २३ ॥ ९ ॥

मूलम् ॥

तस्मै तृणं निदधावेतदादत्स्वेति तदुपप्रेय सर्वजवेन तन्न शशाकादातुं स तत एव निववृते, तदशकं विज्ञातुं यदेतद्यक्षमिति ॥ १० ॥

पदच्छेदः

तस्मै तृणम् निदधौ एतत् आदत्स्व इति उपप्रेयाय सर्वजवेन तत् न शशाक आदा स: ततः एव निवव्टते न एतत् अशकम् विज्ञा यत् एतत् यक्षम् इति

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| यक्षम् | यक्ष |
| तस्मै | उस वायु के सम्मुख |
| तृणम् | एकतृण को |
| निदधौ | रखताभया |
| च | और |
| इति | ऐसा |
| आह | कहताभयाकि |
| एतत् | इसको |
| आदत्स्व | उठा |
| +तदा | तब |
| वायुः | वायुदेवता |
| तत् | उस तृण के |
| उपप्रेयाय | समीपजाता भया |
| +परन्तु | परन्तु |
| सर्वजवेन | सर्व्व पुरुषार्थ करके |
| अपि | भी |
| तत् | उस तृणके |
| आदातुम् | उठानेको |
| न | नहीं |

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| शशाक | समर्थ होता भया |
| तदा | तब |
| सः | वह वायु |
| ततः | उस यक्ष के समीप से |
| एव | निश्चयकरके |
| निववृते | लौटताभया |
| +च | और |
| +आह | सब देवतों से कहता भया कि |
| एतत् | इसके |
| विज्ञातुम् | जानने को |
| +अहम् | मैं |
| न | नहीं |
| अशकम् | समर्थ होता भया कि |
| यत् | कौन |
| एतत् | यह |
| इति | ऐसा |
| यक्षम् | यक्ष है |

भावार्थ ।

तस्मैतृणमिति ॥ तिस वायु के आगे एक शुष्क तृण को फें दिया और कहा इस तृणको लेकर तू प्रथम आकाश में गम करजा जब तू इस तृणको उठाकर उड़जावैगा तब हमको नि श्चय होजायगा कि पृथिवी आदि सबको भी उड़ासकैगा यक्ष इस वार्त्ताको सुनकर बड़े वेगके साथ वायु देवता तृणके समी गया और अपना सम्पूर्ण बल लगाया परन्तु तृणको न उड़ास तब निरभिमान और लज्जित होकर वायु देवतों से आकर कह लगा कि मैं इस यक्षको नहीं जानताभया कि कौनहै ॥ २४ ॥ १०

मूलम् ॥

अथेन्द्रमब्रुवन्मघवन्नेतद्विजानीहि किमेतद्य मितितथेति तदभ्यद्रवत्तस्मात्तिरोदधे ॥ ११ ॥

पदच्छेदः

अथ इन्द्रम् अब्रुवन् मघवन् एतत् विजानीं किम् एतत् यक्षम् इति तथा इति तम् अभ्यद्रव तस्मात् तिरोदधे

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदा |
|---|---|---|---|
| अथ | = तिसकेअनंतर | एतत् | = यह |
| इन्द्रम् | = इन्द्रसे | यक्षम् | = यक्ष है |
| अब्रुवन् | = सब देवताक-हतेभये कि | तथाइति | = बहुत अच्छा कहके |
| मघवन् | = हे इन्द्र | सः | = वह इन्द्र |
| एतत् | = इसको | तत् | = उसयक्षके मीप |
| विजानीहि | = जानतू कि | | |
| किम् | = कौन | अभ्यद्रवत् | = जाताभया |

| | |
|---|---|
| तस्मात् = उस इन्द्रसे | तिरोदधे = तिरोधान या- |
| + तत् = वह | ने अदृश्यहो |
| + यक्षम् = यक्ष | ताभया |

भावार्थ।

अथेन्द्रेति ॥ अभिमान रहित वायु के वचन को श्रवण करके सब देवता इन्द्र के प्रति कहते भये ॥ हे इन्द्र! आप जाकर इस यक्ष के हाल को दर्याफ्त करो कि यह कौन है, ॥ तथास्तु ॥ करके इन्द्र यक्षकी तरफ चला, इन्द्रको आते देखकर वह यक्ष अन्तर्द्धान होगया ॥ २५ ॥ ११ ॥

मूलम् ॥

स तस्मिन्नेवाकाशेस्त्रियमाजगाम बहुशोभमा नामुमां हैमवतींताछंहोवाचकिमेतद्यक्षमिति १२ ॥

पदच्छेदः

सः तस्मिन् एव आकाशे स्त्रियम् आजगाम बहुशोभमानाम् उमाम् हैमवतीम् ताम् ह उवाच किम् एतत् यक्षम् इति

| अन्वयः पदार्थ | अन्वयः पदार्थ |
|---|---|
| सः = वह इन्द्र | हैमवतीम् = हिमाचल कन्या |
| तस्मिन्एव = तिसही | स्त्रियम् = देवी के स-मीप |
| आकाशे = आकाश में | आजगाम = प्राप्तहोता भया |
| बहुशोभमानाम् = अत्यन्त शोभायुक्त | च = और |
| उमाम् = उमा नाम वाली | |

| | |
|---|---|
| ताम् = तिससे | किम् = कौन |
| ह = ही | एतत् = यह |
| उवाच = पूछताभया कि | इति = ऐसा |
| | यक्षम् = यक्षथा |

इतितृतीयः खण्डः

भावार्थ ।

सतस्मिन्निति ॥ इन्द्र देवता अभिमान से रहित होकर उस स्थान में नम्रता के साथ खड़ारहा जहां वह यक्ष स्थित था, और उस यक्षका ध्यान करनेलगा, इतने में वह क्या देखता है कि यक्ष के बदले ब्रह्मविद्या स्त्रीरूप धारण कियेहुये चुपचाप स्थित है, वह बड़ी स्वरूपवान् है, स्वर्ण के आभूषणोंसे युक्त है, उससे इन्द्रदेव हाथ जोड़कर कहताहै, कि हे माता जो यक्ष सम्मुख स्थित था, और मेरे आतेही अन्तर्द्धान होगया, वह कौनथा ॥ २६।१२

इति तृतीय खंडः ॥ ३ ॥

नोट–जब यक्ष इन्द्रदेवके आनेपर अन्तर्द्धान होगया तब इन्द्र अत्यन्त पश्चात्तापवान् होताभया, तब यह यक्ष उसको अहंकार रहित देखकर उसपर अनुग्रह करके साक्षात् ब्रह्मविद्या उमारूप होकर उसके समीप प्रकट होताभया ॥

मूलम् ॥

सा ब्रह्मेतिहोवाचब्रह्मणोवा एतद्विजयेमही-ध्वमितिततोहैव विदाञ्चकार ब्रह्मेति ॥ १ ॥

पदच्छेदः

सा ब्रह्म इति ह उवाच ब्रह्मणः वै एतत् वि-जये महीय ध्वम् इति ततः ह एव विदाञ्चकार ब्रह्म इति

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| तत् | वहयक्ष | सा | वहउमा |
| ब्रह्म ह | ब्रह्महीथा | उवाच | कहतीभई |
| +च | और | तत् | वह |
| ब्रह्मणःवै | ब्रह्मकेही | ब्रह्म | ब्रह्म |
| विजये | विजयमें | एव | हीथा |
| इतिएतत् | ऐसेइस | इति | ऐसा |
| महीयध्वम् | महिमाकोतु मसब प्राप्त हुयेहो | इन्द्रः | इन्द्र |
| इति | इसप्रकार | ततः | तत्पश्चात् |
| | | विदाञ्चकार | जानता भया |

भावार्थ ।

साब्रह्मेति ॥ इन्द्रके वचन को सुनकर वह उमा कहती है, हे इन्द्र ! देशकाल वस्तु परिच्छेद से रहित जो ब्रह्म है, वही यक्षकेरूप को धारण करके इसी जगह में स्थित था, और वही तुम्हारी विजयका कारण भी था, यह जो विजय तुम्हारा हुआहै, सो ब्रह्म ही का विजय था, तुम वृथाही अभिमान करतेहो, कि हमने विजय किया है, तुम्हारे अभिमान के दूर करने के लिये ब्रह्मने यक्षका रूप धारण किया था तब इन्द्रने ऐसा सुनकर कहा कि हे माता ! तू सत्य कहती है, आज तेरे प्रसाद से मैंने ब्रह्मको जाना ॥ २७॥ १ ॥

मूलम् ॥

तस्माद्वाएतेदेवा अतितरामिवान्यान्देवान्यद्ग्निर्वायुरिन्द्रस्तेह्येनन्नेदिष्ठं यस्पृशुस्तेह्येनत्प्रथमो-विदाञ्चकारब्रह्मेति ॥ २ ॥

पदच्छेदः

तस्मात् वै एते देवाः अतितराम् इव अन्या
देवान् यत् अग्निः वायुः इन्द्रः ते हि एनम्
दिष्टम् पस्पृशुः ते हि एनत् प्रथमः विदाञ्च
ब्रह्म इति

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पद |
|---|---|---|---|
| यत् | = जिसकारण | ते | = वे |
| अग्निः | = अग्नि | इति | = इसप्रका |
| वायुः | = वायु | एनत् | = इसब्रह्म |
| इन्द्रः | = इन्द्र | प्रथमः | = प्रथम |
| एते | = येसब | हि | = निश्चयपू |
| देवाः | = देवता | विदाञ्चकार | = जानतेभ |
| एनत् | = इस | तस्मात् | = तिसीका |
| नेदिष्टम् | = समीपस्थ ब्रह्मको | ते | = वे |
| हि | = भलीप्रकारसे | वै | = निश्चयके |
| पस्पृशुः | = स्पर्शकरतेभये याने दर्शन करते भये | अन्यान् | = और |
| च | = और | देवान् | = देवतों |
| | | अतितराम् इव | अत्यन्तश्रे ष्ठहैं |

भावार्थ ।

तस्माद्वेति ॥ ब्रह्मके साथ संवाद होनेसे और ब्रह्मके
पाने से वायु और अग्नि देवता और देवतों की अपेक्षा
हुये और इन्द्र इनका और अन्य देवतों का राजा हुआ

उसने उमा माता के प्रसादरूपी वचन द्वारा ब्रह्मको जानता भया ॥ २८ ॥ २ ॥

मूलम् ॥

तस्माद्वा इन्द्रोऽतितरामिवान्यांन्देवान्सह्येनन्नेदिष्टंपस्पर्शसह्येनत्प्रथमोविदाञ्चकारब्रह्मेति ॥ ३ ॥

पदच्छेदः

तस्मात् वै इन्द्रः अतितराम् इव अन्यान् देवान् सः हि एनत् नेदिष्टम् पस्पर्श सः हि एनत् प्रथमः विदाञ्चकार ब्रह्म इति

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| हि | = जिसकारण |
| सः | = वह इन्द्र |
| एनत् | = इस |
| नेदिष्टम् | = समीपस्थब्रह्मको |
| पस्पर्श | = स्पर्श करता भया याने दर्शन करता भया |
| + च | = और |
| हि | = जिसकारण |
| सः | = वह |
| इति | = ऐसे |
| एनत् | = इस |

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| ब्रह्म | = ब्रह्मको |
| प्रथमः | = प्रथम |
| विदाञ्चकार | = उमाके उपदेशसे जानताभया |
| तस्मात् | = तिसीकारण |
| सः | = वह |
| वै | = निश्चयपूर्वक |
| अन्यान् | = और |
| देवान् | = देवतों से |
| अतितराम् इव | = अतिशय श्रेष्ठहै |

मूलम् ॥

तस्यैषआदेशोयदेतद्विद्युतोव्ययद्युतत्तदाइती-
न्यमीमिषदाइत्यधिदैवतम् ॥ ४ ॥

पदच्छेदः

॥ तस्य एषः आदेशः यत् एतत् विद्युतः व्यद्यु-
तत् आ इति इति न्यमीमिषत् आ इति अ-
धिदैवतम्

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| इति | ऐसा |
| यत् | जो |
| तस्य | उसब्रह्मका |
| एषः | यह |
| आदेशः | दृष्टान्तक उपदेश है |
| च | और |
| इति | ऐसा |
| + तस्य | उसका |
| + यत् | जो |
| अधिदैवतम् | देवता वि-षयक |

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| + उपदेशः | उपदेश है |
| +सः | सो |
| एतत् | यह |
| विद्युतः | बिजलीके |
| व्यद्युतत् | चमकनेके |
| आ | तुल्य है |
| + अथवा | या |
| न्यमीमिषत् | पलकमा-रने के |
| आ | तुल्य है |

भावार्थ ।

तस्येति ॥ इन्द्र करके अवगत जो ब्रह्म है तिसका यह वक्ष्य-
माण आदेश है याने उपमा रहित ब्रह्म का उपमा करके उपदे-
है, यह उपदेश कनिष्ठ मुमुक्षु प्रति है, क्योंकि उनका ब्रह्म सा-

कालप्राप्त नहीं रहता है कभी २ बिजुली की तरह चमककरतिरोधान होजाता है, कारण यह है कि उनको पूरा २ वैराग्य नहीं है, ऐसेही इन्द्रय की बिजुलीके समान दिखाकर वह ब्रह्म तिरोधान होगया, क्योंकि इन्द्रय शुभक्रिया करके शुभ कामना के वश होनेसे उसको तीव्र वैराग्य नहीं था यहां पर मतलब यह है कि जो मुमुक्षु अहंकार सहित है उसको ब्रह्म कभी नहीं प्राप्त होता है जैसे अग्नि देवता और वायु देवताको जो अहंकार से भरे थे ब्रह्म और नहीं प्राप्त हुआ, जो मुमुक्षु अहंकार रहित है और वैराग्य सम्पन्न है चहै उसको ब्रह्मका पूरा २ उपदेश न भी मिलाहो उसको ब्रह्म बिजुलीके समान दिखाई देकर हट जाता है जैसे इन्द्रिय को हुआथा❀ जो यज्ञ की कामना से भरा होताहै वह यज्ञ करता है, और जब वह सौ यज्ञ करलेता है तब वह इन्द्रयपद को प्राप्त होता है, इसलिये जो इन्द्रय होता है, वह कामनावों से भरा होता है, इसीकारण उसको हस्तामलकवत् ब्रह्म प्राप्त नहीं होता है, जिस वक्त वैराग्य उत्पन्न होताहै उस वक्त ब्रह्म प्राप्त होताहै मगर थोड़ीदेरमें तिरोधान होजाता है जैसे इन्द्रयको हुआथा, यह आदेश उपमा देकर मुमुक्षु के प्रति मुमुक्षुके अन्तःकारण के बाहरस्थित ब्रह्मका है, अब अगला मन्त्र मुमुक्षु के अन्तर ब्रह्म का उपदेश करैगा ॥ ३० । ४ ॥

❀ नोट—क्योंकि जब इन्द्रय यक्षके पास को चला तो बहुत नम्रता से चला और जब यक्ष अन्तर्द्धान होगया तब उसको बड़ी ग्लानि हुई यही उसका साधारण बैराग्य था ॥

मूलम् ॥

अथाध्यात्मंयदेतद्गच्छतीवचमनोऽनेन चैतदुपस्मरत्यभीक्ष्णं सङ्कल्पः ॥ ५ ॥

पदच्छेदः

अथ अध्यात्मम् यत् एतत् गच्छति इव मनः अनेन च एतत् उपस्मरति अभीक्ष्ण सङ्कल्पः

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| च | और |
| अथ | देवताविषयक उपदेशके पश्चात् |
| यत् | जिसब्रह्मको |
| एतत् | यह |
| मनः | मन विषयकरता |
| गच्छति | है वृत्तिव्याप्तिकरके |
| अनेन | इसीमनकरके |
| एतत् | उसब्रह्मको |
| +मुमुक्षुः | मुमुक्षु |
| अभीक्ष्णम् | अत्यन्त |
| उपस्मरति | समीपवर्ति होकरस्मरण करताहै |
| एतत् | यही |
| सङ्कल्पः | मनसम्बं |
| अध्यात्मम् | अध्यात्म पदेश है |

भावार्थ ।

अथाध्यात्ममिति ॥ अधिदैवत उपदेशके अनंतर अध्यात्म अर्थात् अंतरात्मिकविषयकेउपदेशकामंत्रनिरूपणकरता है॥ यत् प्रसंगमें प्राप्तजोब्रह्म है, उस प्रत्यगात्मकब्रह्म में ऐसा मालूम हो है कि मानों हमारा मन प्रवेश करता जाताहै और उससे स्पर्शि जाता है ॥ अनेनमनसा ॥ इसी मनकरकेही "अहंब्रह्मास्मि उपासिक निरंतर ब्रह्मका स्मरण करताहै यह अनुभव अति अधिकारी पुरुषोंको होताहै ॥ ३१ । ५ ॥

मूलम् ॥

तद्धतद्वनंनामतद्वनमित्युपासितव्यं सयएतदेवं वेदाभिहैनं सर्वाणिभूतानिसंवाञ्छन्ति ॥ ६ ॥

पदच्छेदः

तत् ह तद्वनम् नाम तद्वनम् इति उपासितव्यम् सः यः एतत् एवम् वेद अभि ह एनम् सर्वाणि भूतानि संवाञ्छन्ति

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| तत् | = वह ब्रह्म | यः | = जो |
| ह | = निश्चयकरके | एतत् | = इसब्रह्मको |
| नाम | = प्रसिद्ध | एवम् | = इसप्रकार |
| तद्वनम् | = पूजनीय है | वेद | = जानता है |
| तद्वनम् | = सबकापूजनीयहै | एनम् | = उसको |
| इति | = ऐसा | सर्वाणि | = सब |
| उपासितव्यम् | = उपासना करने योग्यहै | भूतानि | = प्राणी |
| सः | = वह | अभि | = सब प्रकारसे |
| | | ह | = निश्चयकरके |
| | | संवांछंति | = आदर करतेहैं |

भावार्थ ।

तद्धतद्वनमिति ॥ तत् ॥ वह जो जीवाभिन्न ब्रह्महै ॥ तद्वनंनाम ॥ वह प्राणीमात्र करके पूजा नित्य भजनीय है, अर्थात् जीवमात्र उसकी उपासना करते हैं ॥ तद्वनंनाम ॥ का ब्रह्मवाच्य है, और ॥ तद्वनंनाम ॥ उसका वाचक है उपासिकों का एकाग्र चित्तकरके ॥ तद्वनंनाम ॥ ब्रह्म काही चिन्तन करना चाहिये ॥

पदच्छेदः

अथ अध्यात्मम् यत् एतत् गच्छति इव मनः अनेन च एतत् उपस्मरति अभीक्ष्ण सङ्कल्पः

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदा |
|---|---|---|---|
| च | और | एतत् | उसब्रह्मको |
| अथ | देवताविषय-क उपदेशके पश्चात् | +मुमुक्षुः | मुमुक्षु |
| यत् | जिसब्रह्मको | अभीक्ष्णम् | अत्यन्त |
| एतत् | यह | उपस्मरति | समीपवर्ति होकरस्मर करताहै |
| मनः | मन विषयकरता | एतत् | यही |
| गच्छति | है वृत्तिव्या-प्तिकरके | सङ्कल्पः | मनसम्बं |
| अनेन | इसीमनकरके | अध्यात्मम् | अध्यातम पदेश है |

भावार्थ ।

अथाध्यात्ममिति ॥ अधिदैवत उपदेशके अनंतर अध्यात्म अर्थात् अंतरात्मिकविषयकेउपदेशकामंत्रनिरूपणकरताहै॥ य प्रसंगमें प्राप्तजोब्रह्म है, उस प्रत्यगात्मकब्रह्म में ऐसा मालूम हो है कि मानों हमारा मन प्रवेश करता जाताहै और उससे स्पर्शि जाता है ॥ अनेनमनसा ॥ इसी मनकरकेही "अहंब्रह्मास्मि उपासिक निरंतर ब्रह्मका स्मरण करताहै यह अनुभव अति अधिकारी पुरुषोंको होताहै ॥ ३१ । ५ ॥

मूलम् ॥

तद्धतद्वनंनामतद्वनमित्युपासितव्यं सयएतदेवं वेदाभिहैनं सर्वाणिभूतानिसंवाञ्छन्ति ॥ ६ ॥

पदच्छेदः

तत् ह तद्वनम् नाम तद्वनम् इति उपासितव्यम् सः यः एतत् एवम् वेद अभि ह एनम् सर्वाणि भूतानि संवाञ्छन्ति

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| तत् | = वह ब्रह्म |
| ह | = निश्चयकरके |
| नाम | = प्रसिद्ध |
| तद्वनम् | = पूजनीय है |
| तद्वनम् | = सबकापूजनीयहै |
| इति | = ऐसा |
| उपासितव्यम् | = उपासना करने योग्यहै |
| सः | = वह |

| अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|
| यः | = जो |
| एतत् | = इसब्रह्मको |
| एवम् | = इसप्रकार |
| वेद | = जानता है |
| एनम् | = उसको |
| सर्वाणि | = सब |
| भूतानि | = प्राणी |
| अभि | = सब प्रकारसे |
| ह | = निश्चयकरके |
| संवांछंति | = आदर करतेहैं |

भावार्थ ।

तद्धतद्वनमिति ॥ तत् ॥ वह जो जीवाभिन्न ब्रह्महै ॥ तद्वनंनाम ॥ वह प्राणीमात्र करके पूजा नित्य भजनीय है, अर्थात् जीवमात्र उसकी उपासना करते हैं ॥ तद्वनंनाम ॥ का ब्रह्मवाच्य है, और ॥ तद्वनंनाम ॥ उसका वाचक है उपासिकों का एकाग्र चित्तकरके ॥ तद्वनंनाम ॥ ब्रह्म काही चिन्तन करना चाहिये ॥

यानी सदा ऐसा चिन्तनकरैं कि जीव ब्रह्मही रूप है और जो कुछ स्थावर जंगम दिखाई देताहै सो सब जीवमात्रहै अब इस तद्वनंनाम ॥ की उपासना के फल को कहते हैं ॥ सयएतत् जो स्वयंप्रकाश सर्व व्यापक ब्रह्मकी पूर्वोक्तप्रकारसे उपासना करताहै ॥ एनं ॥ उस उपासिक की सम्पूर्ण प्राणी सेवा करने की इच्छा करते हैं ॥ ३२ । ६ ॥

मूलम् ॥

उपनिषदं भो ब्रूहीत्युक्तातउपनिषद्ब्राह्मींवाव त एतउपनिषदमब्रूमेति ॥ ७ ॥

पदच्छेदः

उपनिषदम् भो ब्रूहि इति उक्ता ते उपनिषत् ब्राह्मीम् वाव ते उपनिषदम् अब्रूम इति

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| भोः | = हे भगवन् | वाव | = निश्चय-पूर्वक |
| उपनिषदम् | = उपनिषद्को | मया | = मुझकरके |
| ब्रूहि | = कहो | उक्ता | = कहागया है |
| इति | = यह वचन | ते | = तेरे लिये |
| +शिष्यः गुरुम् आह | = शिष्यगुरु से कहताभया | इति | = ऐसा |
| +तदागुरुः उवाच | = तब गुरू कहते भये कि | ब्राह्मीम् | = ब्रह्मसंबन्धी |
| ते | = तेरे लिये | उपनिषदम् | = उपनिषद् को |
| उपनिषद् | = उपनिषत् | अब्रूम | = कहा है हमने |

## भावार्थ ।

उपनिषिदमिति ॥ शिष्य गुरूसे कहताहै ॥उपनिषदंभोब्रूहि॥ हे भगवन् ! यदि ब्रह्मविद्याका कोई साधनान्तर हो अर्थात् कोई दूसराभी साधन हो तो आप कृपाकरके उसकोभी मेरेप्रति कहिये ॥ उपनिषद् का अर्थ ब्रह्मविद्या है, उस ब्रह्मविद्याको तो गुरूने शिष्यके प्रति पहलेही उपदेश करदियाहै, इसलिये ब्रह्मविद्या विषयक प्रश्न नहीं बनताहै,ब्रह्मविद्याके साधनान्तर परक शिष्यका प्रश्न बनसक्ता है, या गुरूने जो शिष्यके प्रति पूर्वब्रह्मविद्याका उपदेश कियाथा उसमें जो कुछ बाकी रहगयाहो उस विषयक शिष्यका प्रश्न गुरूसे होसक्ताहै, गुरू शिष्यके प्रश्नका उत्तर कहते हैं ॥ उक्तेति ॥ हे प्रियशिष्य ! सम्पूर्ण ब्रह्मविद्या को हमने तेरे प्रति कहदिया है, अब कुछभी शेष कथन करने को नहीं है, और साधनान्तरसे बिनाहीं ब्रह्मविद्याकरके अविद्याकी निवृत्ति हो सक्ती है ॥ ब्राह्मींवाच ॥ परब्रह्म विषयिणी ब्रह्मविद्याको निश्चय करके हमने तेरेप्रति कहदिया है, अब तिसी ब्रह्मविद्याके साधन जो तपादिक हैं, उनको तेरेप्रति कहेंगे ॥ ३२।७ ॥

## मूलम् ॥

**तस्यै तपोदमःकर्मेति प्रतिष्ठा वेदाः सर्वाङ्गानि सत्यमायतनम् ॥ ८ ॥**

## पदच्छेदः

तस्यै तपः दमः कर्म इति प्रतिष्ठा वेदाः सर्वाङ्गानि सत्यम् आयतनम्

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| तस्यै | = उस ब्रह्मविद्या कीप्राप्तिकेलिये | दमः | = दम |
| | | +च | = और |
| तपः | = तप | कर्म | = निष्कामकर्म |

इति = इत्यादि
+उपायाः
सन्ति } =उपाय हैं
+ च = और
वेदाः = चारों वेद
सर्वाङ्गानि = छयों वेदाङ्ग
प्रतिष्ठा = चरणहैं उस

ब्रह्मविद्या
च = और
सत्यम् = सत्य
आयतनम् = { घर है या सत्यब्रह्म ध्याकेनिवा का स्थान

भावार्थ ।

तस्यैतपइति ॥ हे प्रियदर्शन ! इन्द्रियों और मनके नि करनेका जो शमदमादिक तप हैं, स्ववर्णाश्रम के जो श्रौत स्मा कर्म हैं, और जो एकान्त देशका सेवन है ॥ वेदाङ्गोंका जो पढ़ और सत्यभाषण करना है, येही सब ब्रह्मविद्याके निवास स्थान हैं, जो पुरुष इनका सेवन करता है, उसीको ब्रह्मवि अवश्य प्राप्त होती है ॥ ३४ । ८ ॥

मूलम् ॥

योवाएतामेवंवेदापहत्यपाप्मानमनन्ते स्व लोकेज्येयेप्रतितिष्ठतिप्रतितिष्ठति ॥ ९ ॥

पदच्छेदः

यः वै एताम् एवम् वेद अपहत्य पाप्मान अनन्ते स्वर्गे लोके ज्येये प्रतितिष्ठति प्रति तिष्ठति ॥

| अन्वयः | पदार्थ | अन्वयः | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| यः | = जो | एताम् | = इस ब्रह्मवि ध्याको |
| वै | = निश्चयकरके | | |

एवम् = इसप्रकार
वेद = जानता है
+सः = वह पुरुष
पाप्मानम् = पापोंको
अपहत्य = नाशकरके
अनन्ते = अविनाशी

ज्येये = सर्वोत्तम
स्वर्गेलोके = सुखस्वरूपब्र-
ह्मविषे
प्रतितिष्ठति = प्राप्तहोताहै
प्रतितिष्ठति = अवश्यही
प्राप्तहोताहै

इतिचतुर्थः खण्डः

इतिकेनोपनिषत्समाप्ता ॐहरिः ॐ

भावार्थ ।

योवाइति ॥ जो मुमुक्षुसाधन चतुष्टयसम्पन्न केनउपनिषद् पढ़करके कथनकरी ब्रह्मविद्या को पूर्वोक्तप्रकारसे जानता है, और उसका अनुष्ठान करताहै, वह अविद्या और अविद्या के कार्य कर्मरूप संसारको नाशकरके अविनाशी स्वर्गको प्राप्तहोता है' अथवा सुख स्वरूप स्वयंप्रकाश जो ब्रह्म है, उसमें उत्थानसे शून्य होकर लीन होताहै ॥ ३५ । ६ ॥

इति चतुर्थखण्डः ॥ केनोपनिषद् समाप्त ॥ ३ ॥

---



# आदौ मङ्गलाचरणम् ॥

श्रीगणेशायनमः ॥ वन्दे शैलसुतापतिम्भयहरं मोक्षप्रदं प्राणिनां मोहध्वान्तसमूहभञ्जनविधौ प्राभास्करं चान्वहम् । यद्ध्योदयमात्रतः प्रविलयं विघ्नस्य शैलव्रजा यान्त्येवाखिलसिद्धयः प्रतिदिनं चाद्यन्तहीनं परम् ॥ १ ॥

यन्ध्यायन्ति मुनीश्वराः प्रतिदिनं संयम्य सर्वेन्द्रियाण्यर्वाक् तीर्थजलाभिषिक्तशिरसो नित्यक्रियानिर्वृताः । षट्चक्रादिविचारसारकुशला नन्दन्ति योगीश्वराः तंवन्दे परमात्मरूपमनघं विश्वेश्वरं ज्ञानदम् २ ॥

दो० करौं वन्दना ब्रह्मको । जो अनन्त निजरूप ॥<br>
जेहिजानेजगभ्रमसकल । मिटै अन्ध तमकूप ॥<br>
नाम रूप जामें नहीं । नहीं जाति अरु भेद ॥<br>
सो मैं पूरण ब्रह्म हूं । रहितत्रिविधपरिछेद ॥<br>
ब्रह्मभाग जो उपनिषद । ताका करूं विचार ॥<br>
भाषामें तिस अर्थको । लखै सकल संसार ॥<br>
सन्त संग से जो लख्यो । सो मैं करूं बखान ॥<br>
परमानन्द सहाय ते । जाने सकल जहान ॥<br>
पुरी अयोध्या के निकट । अकबर पुरहै गांव ॥<br>
जन्मभूमि मम जान तू । जालिम सिंहहि नांव ॥

यह संसार असार महाअपार समुद्र है इसके पार होनेके लिये उपनिषत् अद्भुत अलौकिक अद्वितीय नौकाहै जिसमें बैठकर असंख्य सज्जन मुमुक्षुजन विना प्रयासही ऐसे दुस्तर सागरके पार होगये हैं और होते जाते हैं और भविष्यत्कालमें होंगे जो मुमुक्षुजन हैं उनके हितार्थ यह भाषा टीका रचीगई है ।

इसटीका में पहिले मूलमन्त्र है फिर पदच्छेद है फिर वाम
की ओर संस्कृत अन्वय दिया है और दक्षिण हस्तकी ओर
दार्थसहित भाषार्थ लिखा है यदि वाम तरफका लिखा
ऊपर से नीचेतक पढ़ाजावे तो उत्तम संस्कृत मिलेगा और
दक्षिण हस्तके तरफवाला पढ़ाजावे तो पूरा अर्थ मन्त्रका
देशिय भाषा में मिलेगा और यदि बायेंतरफ से दहिने तरफ
पढ़ाजावे तो हर एक संस्कृत पदका अर्थ भाषा में मि
जहांतक होसकाहै प्रत्येक संस्कृत पदका अर्थ विभक्तिके अनु
लिखागया है इस टीका के पढ़ने से संस्कृत विद्याका भी अभ्
होगा इस टीका में मूलका कोई शब्द छूटने नहीं पायाहै
मन्त्रका पूरा २ अर्थ उसी के शब्दोंहीं से सिद्ध कियागयाहै अ
कल्पना कुछ नहीं कीगई है हां कहीं कहीं ऊपरसे संस्कृत प
न्त्रके अर्थ स्पष्ट करने के लिये रखागया है और उसपदके प्र
यह + चिह्न लगा दिया गयाहै ताकि पाठक जनोंको विदित
जावै कि यह पद मूलका नहीं है । इस टीकाको बाबू जालि
सिंह निवासी ग्राम अकबरपुर ज़िला फैजाबाद हेड पोस्टमा
नैनीताल सहित अत्यन्त सहायता पण्डित गंगादत्त ज्योति
निवासी मुरादाबादाभिधपत्तन और पण्डित रामदत्त ज्योति
निवासी अल्मोड़ाख्य नगरके रचकर शुद्ध निर्मल हृदयाकाश
पुरुषों के चरणकमल में अर्पण करता है और आशा रखता
कि जहां कहीं अशुद्धताहो उससे टीकाकर्ता को सूचनाकरैं ता
अशुद्धता दूर होजावै ॥

---

# अथ कठवल्ली उपनिषद् ॥



मूल

(१) उशन्हवैवाजश्रवसः सर्ववेदसं ददौ तस्य ह नचिकेता नाम पुत्र आस ॥ १ ॥

पदच्छेद

ओम् उशन् ह वै वाजश्रवसः सर्ववेदसम् ददौ तस्य ह नचिकेताः नाम पुत्रः आस–

अन्वय पदार्थसहित सूक्ष्म भावार्थ

हवै = निश्चय करके
उशन् = यज्ञके फल की इच्छा करता हुआ
वाजश्रवसः = वाजश्रवा का पुत्र उद्दालक ऋषि
सर्ववेदसम् = सब धन को विश्वजित यज्ञ में
ददौ = देताभया
तस्य = तिसका
ह = ही
नचिकेताः = नचिकेता
नाम = नाम
पुत्रः = एक पुत्र
आस = था

नोट—वाज नाम अन्नका है तिस अन्न के दान करनेसे हुआ है श्रव याने यश जिसका तिसका नाम है वाजश्रवा तिसका जो

पुत्र है उसका नाम है वाजश्रवस उसीका नाम उद्दालक भी
वह उद्दालक यज्ञके फल की इच्छा करताहुआ विश्वजित नाम
यज्ञ में सर्वस्व दक्षिणा देता भया ॥ १ ॥

मूल

(२) त ँ ह कुमार ँ सन्तं दक्षिणासु नीय
मानासु श्रद्धाऽऽविवेश सोऽमन्यत ॥ २ ॥

पदच्छेद

तम् ह कुमारम् सन्तम् दक्षिणासु नीयमाना
श्रद्धा आविवेश सः अमन्यत

| अन्वय | पदार्थसहित सूक्ष्म भावार्थ |
|---|---|
| तम् | तिस नचिकेता को |
| कुमारंसंतम् | कुमार अवस्था होतसन्ते |
| ह | भी |
| दक्षिणासु | दक्षिणा में गौओं को |
| नीयमानासु | ले जानेपर |
| श्रद्धा | श्रद्धा |
| आविवेश | होतीभई |
| + च | और |
| सः | वह |
| अमन्यत | विचार करताभया |

नोट--वह नचिकेता जिसकी आयु पांच वर्ष से अधिक न
ऐसा सोचता भया कि वेदोक्त यज्ञ के विगुण व्यतिक्रम होने
अनिष्टफल की प्राप्ति होती है जब ऐसी बुद्धि उस की हुई

वह पिताके अनिष्टफल की निवृत्ति के वास्ते विचार करताहै ॥२॥
जैसे कि दूसरे मन्त्र में लिखाहै ।

मूल ॥

(३) पीतोदकाजग्धतृणादुग्धदोहानिरिन्द्रियाः॥
अनन्दानाम ते लोकास्तान्स गच्छति ता ददत्॥३॥

पदच्छेद

पीतोदकाः जग्धतृणाः दुग्धदोहाः निरिन्द्रियाः अनन्दाः नाम ते लोकाः तान् सः गच्छति ताः ददत्

अन्वय पदार्थसहित सूक्ष्म भावार्थ

पीतोदकाः = पान करलियाहै जल जिन्होंने याने आगे जल पान करने की शक्ति नहीं है जिनको
जग्धतृणाः = खालियाहै घास जिन्होंने याने अब घास खानेकी शक्ति नहीं है जिनको
दुग्धदोहाः = दोह लियागया है दुग्ध जिनका याने आगे को प्रसूतयोग्य नहीं हैं जो
निरिन्द्रियाः = निष्फल होगईहैं इन्द्रियां जिनकी याने मरने के समीपहैं जो
ताः = ऐसी गौवों को
यः = जो पुरुष
ददत् = देता है
ते = वे
\+ ये = जो

पुत्र है अनन्दाः = आनन्दरहित

व॰ नाम = वाले

लोकाः = लोक हैं

तान् = तिनको

सः = वह

गच्छति = प्राप्त होताहै

मूल ॥

(४) सहोवाच पितरं तत कस्मै मान्दास्यसी[illegible] द्वितीयं तृतीयन्तꣳहोवाच मृत्यवे त्वा ददामीति[illegible]

पदच्छेद

सः ह उवाच पितरम् तत कस्मै माम् दास्य[illegible] इति द्वितीयम् तृतीयम् तम् ह उवाच मृत्यवे त्[illegible] ददामि इति

| अन्वय | पदार्थ | अन्वय | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| सः | वह नचिकेता | + यदा | जब |
| ह | निश्चयकरके | द्वितीयम् | दूसरी |
| पितरम् | पितासे | तृतीयम् | तीसरी बार |
| उवाच | कहताभया कि | सः | वह नचिके[illegible] |
| तत | हे तात हे पिता | ह | हठकरके |
| कस्मै | किसके प्रति | उवाच | कहताभया |
| माम् | मुझको | त्वा | तुझको |
| दास्यसि | देगा तू | मृत्यवे | मृत्युके प्रति |
| इति | इसप्रकारसे | ददामि | देऊंगा मैं |

| | |
|---|---|
| इति = ऐसा तब | आह = कहताभया |
| उद्दालकः = उद्दालक | |

मूल ॥

(५) बहूनामेमि प्रथमो बहूनामेमि मध्यमः किंस्विद्यमस्य कर्त्तव्यं यन्मयाद्य करिष्यति॥५॥

पदच्छेद

बहूनाम् एमि प्रथमः बहूनाम् एमि मध्यमः किंस्वित् यमस्य कर्त्तव्यम् यत् मया अद्य करिष्यति ॥ ५ ॥

| अन्वय | पदार्थ | अन्वय | पदार्थ |
|---|---|---|---|
| बहूनाम् | बहुतेरों में | किंस्वित् | क्या |
| प्रथमः | प्रथम | यमस्य | यमराज का |
| एमि | होता हूं मैं | कर्त्तव्यम् | प्रयोजन है |
| +च | और | +यत् | जो |
| बहूनाम् | बहुतेरों में | मया | मुझकरके |
| मध्यमः | मध्यम | अद्य | अब |
| एमि | होता हूं मैं | करिष्यति | सिद्धहोगा |

नोट-ऐसा नचिकेता अपने पिताके कहनेपर अपने मनमें विचार करता भया और जब उद्दालक को शाप के पीछे पश्चात्ताप होनेलगा तब नचिकेता अगले मन्त्रमें समझाता है ॥

मूल ॥

(६) अनुपश्य यथा पूर्वे प्रतिपश्य तथापरे स-

स्यमिव मर्त्यः पच्यते सस्यमिव जायते पुनः

पदच्छेद

अनुपश्य यथा पूर्वे प्रतिपश्य तथा अपरे सस्य
इव मर्त्यः पच्यते सस्यम् इव जायते पुनः

अन्वय पदार्थसहित सूक्ष्म भावार्थ

+ हे तात = हे पिता
यथा = जैसे
पूर्वे = पूर्व तुम्हारे पिता पितामह आदि
थे उनको
अनुपश्य = देखो
तथा = तैसेही
अपरे = अन्य जो शिवि दशरथादि हुयेहैं उन
प्रतिपश्य = अच्छीतरहसे देखो अर्थात् जैसे वे
अपने वचनों को पालते थे वैसेही
भी अपने वचनको पालन करो
सस्यम् इव = धानके वृक्षके समान
मर्त्यः = मनुष्य भी
पच्यते = परिपक्क होकर नाश होताहै
+ च = और
सस्यम् इव = धानके वृक्षवत्
पुनः = फिर
मनुष्यः = मनुष्य मरकरके
जायते = उत्पन्न होता है

नोट—नचिकेता पितासे कहता है कि जैसे तुम्हारे पिता पितामहादि अपने वचनों की पालना करते आये हैं और दशरथादिकोंने जैसे किया है वैसे आपभी अपने वचनकी पालना करो अर्थात् हमको यमपुरी जानेकी आज्ञा देवो यह शरीर तो धान के वृक्षवत् उत्पत्ति नाश होताही रहताहै मेरे में मोह को त्यागकर यमपुरी भेजनेवाले वचन को आज्ञा देकर सत्य करो ॥ ६ ॥ जब पिताने नचिकेताको यमराजके पास जाने की आज्ञादी तब वह शरीरसहित पितृभक्तिके प्रभावसे यमपुर में गया और जब यमपुरीके द्वार पर पहुँचा तब उसको मालूम हुआ कि यमराज किसी कार्य के प्रति देशान्तर को गये हैं तब तिस पुरी के द्वारपर खड़ारहा जब यमराज की स्त्री को मालूम हुआ कि एक अतिथि ब्राह्मण हमारे द्वारपर निराहार खड़ा है तब उसने आकर बड़े सत्कार से भोजन करने के लिये कहा तब नचिकेताने कहा कि विना यमराज के भेंट किये मैं अन्न जलका ग्रहण नहीं करूंगा जब तीन रात्रि दिन नचिकेता निराहार खड़ारहा और चौथे दिन यमराज आये तब उन की स्त्रीने नचिकेताके आनेका समाचार कहा और मन्त्र पढ़कर उनको समझाती हैं कि—

मूल ॥

**(७) वैश्वानरः प्रविशत्यतिथिर्ब्राह्मणो गृहान्**
**तस्यैताꣳशान्तिं कुर्वन्ति हर वैवस्वतोदकम् ॥७॥**

पदच्छेद

वैश्वानरः प्रविशति अतिथिः ब्राह्मणः गृहान् तस्य एताम् शान्तिम् हर वैवस्वत उदकम्

अन्वय पदार्थसहित सूक्ष्म भावार्थ

वैवस्वत = हे विवस्वत सूर्य के पुत्र हे भगवन्
+ यथा = जैसे
वैश्वानरः = वैश्वानर अग्नि
गृहान् = घरों में
प्रविशति = प्रवेश करता है
+ तथा एव = वैसाही
+ एषः = वह
अतिथिः = अतिथि
ब्राह्मणः = ब्राह्मण अग्निरूप
+ तव द्वारे = तुम्हारे द्वारपर
+ स्थितः = स्थित है
उदकम् = जलको
हर = ले जावो
+ च = और
तस्य = उसके
एताम् = इस
+ तैजसीम् = तेजको
शान्तिम् = शान्ति
+ कुरु = करो

नोट-जिसके द्वारपर अतिथि भूखा रहजावे उसका जो' है उसको अगले मन्त्र में यमराज की स्त्री कहती है ॥

मूल ॥

( ८ ) आशाप्रतीक्षेसङ्गतथंसूनृताञ्चेष्टापूर्ते

पशूᳺश्च सर्वान् एतद्वृङ्क्ते पुरुषस्याल्पमेधसो
यस्यानश्नन् वसति ब्राह्मणो गृहे ॥ ८ ॥

पदच्छेद

आशा प्रतीक्षे सङ्गतम् सूनृताम् च इष्टापूर्ते पुत्र पशून् च सर्वान् एतत् वृङ्क्ते पुरुषस्य अल्पमेधसः यस्य अनश्नन् वसति ब्राह्मणः गृहे

| अन्वय | पदार्थसहित सूक्ष्म भावार्थ |
|---|---|
| यस्य | = जिस |
| अल्पमेधसः | = अल्पबुद्धिवाले |
| पुरुषस्य | = पुरुष के |
| गृहे | = गृह बिषे |
| अनश्नन् | = भूखा |
| ब्राह्मणः | = ब्राह्मण |
| अतिथिः | = अतिथि |
| वसति | = वास करता है |
| एतत् | = उसका भूखा रहना |
| तस्य | = उस गृहस्थ पुरुष के |
| आशा प्रतीक्षे | = स्वर्गादि सुख तथा मनन कियेहुये सुख की इच्छाको |
| संगतम् | = सत्सङ्गके फलको |
| सूनृतम् | = प्रियवाणी बोलनेकेफलको |
| इष्टापूर्ते | = इष्टपूर्त कर्म को |
| + च | = और |
| सर्वान् | = सब |
| पुत्रपशून् | = पुत्र और पशुओं को |
| वृङ्क्ते | = नाश करताहै |

नोट—जब यमराज महाराज ने अपनी स्त्री से ऐसा सुना
शीघ्र द्वारपर जाकर नचिकेता से कहते भये ॥

मूल ॥

तिस्रोरात्रीर्यदवात्सीर्गृहेमेऽनश्नन् ब्रह्मन्नति
र्नमस्यः नमस्तेऽस्तु ब्रह्मन् स्वस्ति मेऽस्तु तस्
त्प्रतित्रीन् वरान् वृणीष्व ॥ ९ ॥

पदच्छेद

तिस्रः रात्रीः यत् अवात्सीः गृहे मे अनश्
ब्रह्मन् अतिथिः नमस्यः नमः ते अस्तु ब्र
स्वस्ति मे अस्तु तस्मात् प्रति त्रीन् व
वृणीष्व ॥

| अन्वय | पदार्थसहित सूक्ष्म भावार्थ | अन्वय | पदार्थस सूक्ष्म भा |
|---|---|---|---|
| ब्रह्मन् | = हे ब्रह्मन् | + ततः | = तिस कारण |
| तिस्रः | = तीन | नमस्यः | = पूजनीय है |
| रात्रीः | = रात तक | नमः | = नमस्कार |
| मे | = मेरे | ते | = तेरे प्रति |
| गृहे | = घरमें | अस्तु | = होवे |
| यत् | = जो | ब्रह्मन् | = हे ब्रह्मन् |
| अनश्नन् | = भूखा | + यतः | = जिससे |
| अतिथिः | = अतिथिहोकर | मे | = मेरे लिये |
| अवात्सीः | = रहा तू | स्वस्ति | = कल्याण |

| | |
|---|---|
| तस्मात् = तिसलिये | त्रीन् = तीन |
| प्रति = तीन रातों के बदले | वरान् = वरको |
| | वृणीष्व = मांगले तू |

नोट-नचिकेता से यमराज कहते हैं कि जो तू अतिथि होकर तीन रात्री मेरे द्वारपर भूखा खड़ा रहाहै इसवास्ते तीन वर तू मांगले सो नचिकेता अब वरों को मांगता है ॥

मूल ॥

(१०) शान्तसङ्कल्पः सुमना यथा स्याद्वीतमन्युर्गौतमो मामभिमृत्यो त्वत्प्रसृष्टं माऽभिवदेत् प्रतीतएतत्त्रयाणां प्रथमं वरं वृणे ॥ १० ॥

पदच्छेद

शान्तसङ्कल्पः सुमनाः यथा स्यात् वीतमन्युः गौतमः मा अभि मृत्यो त्वत्प्रसृष्टम् मा अभिवदेत् प्रतीतः एतत् त्रयाणाम् प्रथमं वरं वृणे ॥

| अन्वय | पदार्थसहित सूक्ष्म भावार्थ | अन्वय | पदार्थसहित सूक्ष्म भावार्थ |
|---|---|---|---|
| शान्तसङ्कल्पः | = शान्तहुआ है सङ्कल्प जिसका | वीतमन्युः | = दूर होगयाहै क्रोधजिसका |
| सुमनाः | = शुद्ध हुआहै चित्त जिसका | यथा | = ऐसा |
| | | गौतमः | = उद्दालक मेरा पिता |

